राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान सम्पादक—सुनील अरोड़ा I.A.S.

[निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर]

ग्रन्थाङ्क १७६

# महाराजा तखतसिंह री ख्यात

सम्पादक

डा० नारायणसिंह भाटी

प्रकाशक

राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

जोधपुर (राजस्थान)

RAJASTHAN ORIENTAL RESEARCH INSTITUTE, JODHPUR

१९९३ ई०

प्रथमावृत्ति ५००

मूल्य १२२.००

राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान सम्पादक—सुनील अरोड़ा I.A.S.

[निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर]

ग्रन्थाङ्क १७६

# महाराजा तखतसिंह री ख्यात

सम्पादक

डा० नारायणसिंह भाटी

प्रकाशक

राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

जोधपुर (राजस्थान)

RAJASTHAN ORIENTAL RESEARCH INSTITUTE, JODHPUR

१९९३ ई०

प्रथमावृत्ति ५०० मूल्य १२२.००

राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान सम्पादक—सुनील अरोड़ा I.A.S.

[निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर]

ग्रन्थाङ्क १७६

# महाराजा तखतसिंह री ख्यात

सम्पादक
डा० नारायणसिंह भाटी
निदेशक, राजस्थानी शोध संस्थान,
चौपासनी, जोधपुर

प्रकाशक
राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान
जोधपुर (राजस्थान)

RAJASTHAN ORIENTAL RESEARCH INSTITUTE, JODHPUR
१९९३ ई०

प्रथमावृत्ति ५००    मूल्य १२२.००

राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

राजस्थान राज्य द्वारा प्रकाशित

सामान्यत: अखिलभारतीय तथा विशेषत: राजस्थानदेशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, हिन्दी, राजस्थानी आदि भाषानिबद्ध
विविधवाङ्गमयप्रकाशिनी विशिष्ट-ग्रन्थावली

प्रधान-सम्पादक
सुनील अरोड़ा I.A.S.
निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर

ग्रन्थाङ्क १७६

# महाराजा तखतसिंह री ख्यात

सम्पादक
डा० नारायणसिंह भाटी
निदेशक, राजस्थानी शोध संस्थान,
चौपासनी, जोधपुर



राजस्थान राज्याज्ञानुसार
निदेशक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान
जोधपुर (राजस्थान)
१९९३ ई०

# अनुक्रमणिका

## निदेशकीय

भूतपूर्व जोधपुर रियासत के इतिहास लेखन हेतु 'महकमा तवारीख' द्वारा मारवाड़ से सम्बन्धित समस्त ख्यात, वात, हकीकत, तवारीख, हाल, विगत संज्ञक विशाल ऐतिहासिक सामग्री को एकत्र किया गया था जिसके आधार पर पण्डित विश्वेश्वरनाथ रेऊ ने "मारवाड़ का इतिहास" लिखा किन्तु उसमें समस्त सामग्री का ज्यों का त्यों उपयोग करने का अवसर नहीं था। उक्त सामग्री सन् ६०-६१ ही में पुरातत्त्व एवं संग्रहालय विभाग से प्रतिष्ठान को हस्तान्तरित कर दी गई थी।

प्रस्तुत ख्यात उसी सामग्री में उपलब्ध "महाराजा तखतसिंहजी री ख्यात" को पुरातन ग्रन्थमाला के १७६वें पुष्प के रूप में शोध-जगत् के सम्मुख प्रस्तुत किया जा रहा है।

महाराजा मानसिंह की बणसूर शाखा के चारण भैरूंदान पर विशेष कृपा थी, जिन्हें ताजीम तथा पांव में सोना पहिनने के साथ-साथ ठाकुर की उपाधि प्राप्त थी। ये मारवाड़ के पचपदरा परगना के पारलाऊ गांव के रहने वाले थे। इन्हीं के छोटे पुत्र बणसूर फतैदान को महाराजा तखतसिंह को मोडासा—अैमदनगर से जोधपुर लिवाने के लिये भेजे गये विशिष्ट व्यक्तियों के दल के साथ 'खवास पासवानों' के सीगे के अन्तर्गत भेजा गया था। बणसूर भैरूंदान ही के ज्येष्ठ पुत्र का नाम चैनदान था—इन्हीं के पुत्र का नाम जादूदान अथवा जादूराम था। जादूराम ने ही महाराजा तखतसिंह की ख्यात का संकलन किया जिसकी नकलें करते समय प्रतिलिपिकारों ने "जादूराम की बही" का उल्लेख किया है।

वर्तमान ख्यात को यद्यपि ख्यात नाम से ही लिखा गया है किन्तु इसमें प्रतिदिन की गतिविधियों एवं प्रमुख घटनाओं का तिथिवार लेखन इसे "हकीकत बही" अथवा "रोजनामचा" की पंक्ति में लाकर खड़ा कर देता है। हकीकत बही में महाराजा की दैनिक दिनचर्या का उल्लेख प्रमुख रूप से होता है और इसी कारण इसमें तत्कालीन सामाजिक एवं आर्थिक दशा तथा सांस्कृतिक गतिविधियों की चर्चा भी विशेष रूप से उभर कर सामने आती है। विद्वान् सम्पादक ने अपनी भूमिका में इन पर विस्तार से प्रकाश डाला है।

ख्यात के सम्पादन कार्य हेतु मैं विद्वान् सम्पादक डा० नारायणसिंह भाटी को अपना आभार प्रकट करते हुए आशा करता हूँ कि भविष्य में भी वे प्रतिष्ठान को अपनी अमूल्य सेवाएं प्रदान करते रहेंगे।

ख्यात के मुद्रण हेतु भारत प्रिण्टर्स (प्रेस) के व्यवस्थापक भी धन्यवाद के पात्र हैं।

दिनांक 15 जून, 1993 सुनील अरोड़ा

# भूमिका

राजस्थान के इतिहास-लेखन में ख्यातों का अपना महत्त्व है। 16वीं शताब्दी के पहले के इतिहास की जानकारी के लिए शिलालेखों, सिक्कों, संस्कृत काव्य-ग्रंथों व फारसी तवारीखों पर निर्भर रहना पड़ता है, वहीं डिंगल का प्राचीन काव्य भी कुछ सहारा देता है, परन्तु 16वीं शताब्दी में आते-आते ख्यात-लेखन की परम्परा का प्रारम्भ हो जाता है और 19वीं शताब्दी तक यह क्रम बराबर चलता है। राजस्थान के जितने भी आधुनिक इतिहासकार हैं उन्होंने ख्यातों से पर्याप्त सहायता ली है। यहाँ तक कि पं० ओझा की पुस्तकों की पाद-टिप्पणियाँ भी ख्यातों के उल्लेख से मुक्त नहीं हैं। इसका कारण यही है कि राजस्थान के राजवंशों की ख्यातें जहाँ प्रारम्भ से लेकर 19वीं शताब्दी तक यहाँ के राजवंशों का व्यवस्थित ब्यौरा प्रस्तुत करती हैं, वहीं उस काल की राजनीतिक घटनाओं के अलावा सामाजिक, धार्मिक और आर्थिक प्रसंगों पर भी प्रकाश डालती हैं। इसके अतिरिक्त कई ऐसी घटनाओं का उल्लेख भी इन ख्यातों में मिलता है जो अन्य साधनों में उपलब्ध नहीं होता है। इस प्रकार ये ख्यातें अपने आप में इतिहास का एक महत्त्वपूर्ण साधन बन गई हैं और अब तो इनके महत्त्व को अनेक दृष्टियों से देखा-परखा जाने लगा है।

इन ख्यातों में घटनाओं के संवत् और तिथियों का जहाँ तक प्रश्न है, 15वीं शताब्दी के पहले की ये तिथियां काफी भ्रामक रही हैं, परन्तु उसके बाद अधिकांश तिथियां सही पाई गई हैं। जो कुछ त्रुटियां उनमें अब देखी जाती हैं वे प्राय: लिपिकार की भूल के कारण भी हुई हैं। इन ख्यातों का मुख्य आधार जहाँ उस समय में लिखे जाने वाले रोजनामचे व हकीकत बहियें आदि रही हैं, वहीं चारणों, भाटों और बहुश्रुत लोगों से सुनी हुई बातें भी इनका आधार

रही हैं। कहने का तात्पर्य यह है कि जो भी परम्परागत साधन-स्रोत उस समय उपलब्ध थे उनका उपयोग इन ख्यातकारों ने अपनी-अपनी सामर्थ्य और सूझबूझ के अनुसार किया है।

जहाँ तक डिंगल काव्य का प्रश्न है वह भी इतिहास का बहुत बड़ा साधन-स्रोत है और उसका सृजन प्रायः समसामयिक ऐतिहासिक घटनाओं और वीर-पुरुषों के क्रिया-कलापों को लेकर किया गया है, इसीलिए उसे साख (साक्षी) की कविता कहा गया है। नैणसी ने अपनी ख्यात में इस प्रकार की कविताओं का न्यूनाधिक प्रयोग कुछ सन्दर्भों में किया है और उसके बाद की ख्यातों में भी ऐसी कविताएं बराबर देखने में आती हैं। दयालदास की ख्यात में उसके लेखक दयालदास सिंढायच ने डिंगल गीतों और अन्य छन्दों का बहुतायत से उपयोग किया है। ये ख्यातें राजस्थान की प्रायः सभी भूतपूर्व रियासतों के संम्बन्ध में छोटे-बड़े रूप में मिलती हैं, परन्तु मारवाड़ से सम्बन्धित ख्यातों की संख्या सर्वाधिक हैं।

भूतपूर्व जोधपुर रियासत के इतिहास के लिए नैणसी की ख्यात में राठौड़ों की वंशावली और विविध बातों के अन्तर्गत जोधपुर रियासत के कुछ शासकों और ऐतिहासिक घटनाओं का विवरण मिलता है, प͘ ु इस रियासत का इतिहास नैणसी ने 'मारवाड़ रा परगनां री विगत' के प्रारंम्भ में परगने जोधपुर के अन्तर्गत राव सोहाजी से लेकर जसवन्तसिंह (प्रथम) तक दिया है। इसके अतिरिक्त अन्य छः परगनों के प्रारम्भ में भी ऐतिहासिक विवरण दिया है। इस प्रकार उसने मारवाड़ के इतिहास के बारे में प्रचुर परिमाण में जानकारी प्रस्तुत कर दी है। इसके बाद की ख्यातों में मुरारीदान की ख्यात, मुंदियाड़ की ख्यात, तिंवरी पुरोहितजी की ख्यात, जोधपुर राज्य की ख्यात आदि विशिष्ट ख्यातें हैं। इनमें जोधपुर राज्य की ख्यात काफी विस्तार से लिखी गई है। इसका लेखन-कार्य महाराजा मानसिंह के समय में प्रारम्भ हुआ था और महाराजा तखतसिंह के समय तक बराबर चलता रहा। महाराजा जसवन्तसिंह (प्रथम) के बाद के शासकों का ब्यौरा जहाँ पहले के शासकों की अपेक्षा अधिक विस्तार के साथ मिलता है वहीं महाराजा मानसिंह और तखतसिंह के सम्बन्ध में पूरी जानकारी इतनी अधिक विस्तार से दी गई है कि इन्होंने स्वतन्त्र ख्यातों का रूप धारण कर लिया।

महाराजा तखतसिंह की ख्यात संवत् 1900 से प्रारम्भ होती है और संवत् 1929 पर समाप्त होती है। इस ख्यात में जहाँ तत्कालीन राजनीतिक घटनाओं का तिथिक्रम से यथास्थान ब्यौरा दिया गया है वहीं महाराजा की महत्त्वपूर्ण गतिविधियों और प्रत्येक माह में घटने वाली घटनाओं का उल्लेख भी किया गया है। इस प्रकार यह ख्यात राजनीति, प्रशासन, जागीर-व्यवस्था, अंग्रेजों से सम्बन्ध, अर्थ-व्यवस्था, साहित्य और कलाओं का सृजन, रीति-रिवाज, धर्म और संस्कृति आदि विषयों की जानकारी का एक प्रामाणिक स्रोत है। यहाँ इन बिंदुओं पर कुछ विस्तार से विचार प्रस्तुत करना अपेक्षित होगा।

**राजनीति**

ख्यात का प्रारम्भ तखतसिंह की गद्दीनशीनी से होता है। यहाँ यह उल्लेख करना आवश्यक है कि महाराजा मानसिंह के एक मात्र पुत्र युवराज छत्रसिंह की मृत्यु मानसिंह के जीवन-काल में हो गई थी। अतः मानसिंह ने अपने सामन्तों और अंग्रेज सरकार के सामने यह इच्छा व्यक्त की कि उनकी मृत्यु के बाद ईडर से तखतसिंह को उनके गोद लेकर जोधपुर की गद्दी पर बैठाया जाय। अतः संवत् 1900 में जब मानसिंह की मृत्यु हुई तो ईडर से तखतसिंह को बुलाकर गद्दी पर बैठाया गया। इसमें अंग्रेज सरकार की प्रमुख भूमिका रही थी, इसलिए महाराजा तखतसिंह आजीवन अंग्रेजों के वफादार बने रहे। इस ख्यात में इस आशय के पर्याप्त संकेत मिलते हैं कि पहले की अपेक्षा अंग्रेजों का दखल यहां के प्रशासन में बराबर बढ़ता गया। महाराजा मानसिंह ने परिस्थितिवश मजबूर होकर अंग्रेजों से संधि तो कर ली थी, परन्तु वे बराबर सतर्क रहते थे कि उनका प्रभाव राज्य-कार्य में बढ़े नहीं। इसके फलस्वरूप उन्हें अंग्रेजों का कोपभाजन भी बनना पड़ा, परन्तु अब परिस्थितियां बदल गईं। अंग्रेजों के दखल के बढ़ने के दो मुख्य कारण थे। पहला तो यह कि राजस्थान की रियासतों पर अब उनकी पकड़ काफी मजबूत हो गई थी। दूसरा यह कि तखतसिंह मारवाड़ के रहने वाले नहीं थे, अतः यहां के सामन्त उन पर हावी न हों और गद्दी को कोई आंच न आये, इसलिए वे अंग्रेजों को सदा प्रसन्न रखने का प्रयास करते थे।

सन् 1857 के पहले अंग्रेजों की कम्पनी (ईस्ट इण्डिया कम्पनी) सरकार का राज्य था। कम्पनी की ओर से नियुक्त गवर्नर जनरल कलकत्ता में अवस्थित था। उसके नीचे अलग-अलग भागों में गवर्नर नियुक्त थे। राजपूताने की

रियासतों की राजनीतिक गतिविधियों का नियमन एजेन्ट टू गवर्नर जनरल करता था, जिसका कार्यालय आबू में था। उसके अधीन राजपूताने की प्रत्येक रियासत में पॉलिटिकल एजेन्ट नियुक्त थे। महाराजा मानसिंह की जब मृत्यु हुई तो उस समय कैप्टन लडलो यहां पॉलिटिकल एजेन्ट था। रियासतों की राजनीतिक गतिविधियों के साथ पॉलिटिकल एजेन्ट ही सम्बन्ध-सूत्र स्थापित करता था और यहां के प्रशासन पर भी नजर रखता था।

### गवर्नर जनरल और शासक

सामान्यत: वाइसराय का सीधा सम्बन्ध शासक से नहीं था, परन्तु यहाँ की रियासतों के बारे में ए. जी. जी. के मार्फत वह आवश्यक निर्देश देता था और साथ ही यहां के महत्त्वपूर्ण मसलों पर निर्णय लेने का अधिकार भी उसे था। यदा-कदा गवर्नर जनरल का दरबार राजस्थान[1] या इसके आस-पड़ौस[2] में होता था तो यहां का शासक भी इस दरबार में अनिवार्य रूप से उपस्थित होता था। राजा की मृत्यु हो जाने पर उसके वारिस को गद्दी पर बैठाने से पूर्व गवर्नर जनरल की स्वीकृति आवश्यक थी। सन् 1857 की क्रान्ति के बाद इस नियम में ढील दे दी गई और यह अधिकार राज-परिवार को दे दिया गया।

### ए. जी. जी. (बड़ा साहब) और शासक

जैसा कि पहले कहा जा चुका है कि ए. जी. जी. का सम्बन्ध शासक से पॉलिटिकल एजेन्ट के मार्फत था, परन्तु महत्त्वपूर्ण राजनीतिक निर्णयों का अधिकार ए. जी. जी. को ही था। इसलिए इस ख्यात में मारवाड़ के शासक की राजनीतिक गतिविधियों पर ए. जी. जी. के नियन्त्रण के सम्बन्ध में विस्तृत जानकारी मिलती है। जहां तक औपचारिक सम्बन्धों का प्रश्न है, जोधपुर का शासक आबू ए. जी. जी. से मिलने जाता तो ए. जी. जी. आमों के बगीचे तक शासक को लेने सामने आता।[3] जोधपुर में जब ए. जी. जी. आता तो शासक स्वयं काफी दूर तक सामने जाता और जब शासक ए. जी. जी. के स्थानीय निवास-स्थान पर मिलने जाता तो जोशीजी की बुर्ज तक ए. जी. जी. के दो सेक्रेटरी शासक के सामने उसे लिवा लाने के लिए आते। शासक की वर्षगांठ

---

1. महाराजा तखतसिंह री ख्यात, पृष्ठ 468-69
2. ख्यात, पृष्ठ 376
3. ख्यात, पृष्ठ 183

पर शासक का वकील, जो आबू पर रहता था, वह मेवा तथा फलों की डाली आदि बड़े साहब को भेंट करता था।[1] बड़ा साहब जब भी किसी कार्य से मारवाड़ की सीमा में से गुजरता था तो शासक का बड़ा मुत्सद्दी उसका सम्मान प्रकट करने जाता था।[2]

बड़े साहब का मुख्य कार्य यहां के शासकों की राजनीतिक गतिविधियों के सम्बन्ध में था। जहां तक मारवाड़ का प्रश्न है तखतसिंह के समय में यहां जागीरदारों और शासक के बीच के कई मसले फैसले के लिये उसके पास उपस्थित हुए, जिनका उल्लेख इस ख्यात में किया गया है। असन्तुष्ट जागीरदारों का एक गुट नींबाज ठाकुर की अगुवाई में बड़े साहब के पास आबू गया था।[3] इसी प्रकार आउवा ठाकुर भी अपनी शिकायत लेकर आबू पहुँचे।[4] आबू पर राज्य का स्थायी वकील रहता था जो ऐसे मसलों पर शासक की ओर से पैरवी करता था। मारवाड़ के बड़े ठिकानों के भी स्थायी वकील प्रायः वहां रहते थे, जिससे वहां की गतिविधियों की सूचना जागीरदारों को बराबर मिलती रहे। यहां यह भी उल्लेखनीय है कि उस समय अंग्रेजी जानने वालों की रियासत में बड़ी कद्र थी। एक बार किसी राजनीतिक मसले की पैरवी के लिये अंग्रेजी जानने वाले वकील की आवश्यकता पड़ी तो जोधपुर की जेल में बंदी आसोपा सूरतराम, जो अंग्रेजी का जानकार था, को जेल से मुक्त कर यह काम सौंपने की तजवीज करने का विचार करना पड़ा।[5]

इसके अलावा राजपूताने की रियासतों के आपसी सीमा-विवादों का निपटारा भी बड़ा साहब करता था। उदयपुर वालों ने गोडवाड़ का मसला उठाया था और दावा किया था कि गोडवाड़ पर उदयपुर रियासत का हक है।[6] बड़े साहब को पूर्ण अधिकार था कि वह राज्य से किसी भी प्रकार की जानकारी मंगवा सकता था। ख्यात में उल्लेख है कि उसने एक बार नागौर की हकीकत

---

1. ख्यात, पृष्ठ 101
2. ख्यात, पृष्ठ 60
3. ख्यात, पृष्ठ 128-29
4. ख्यात, पृष्ठ 129
5. ख्यात, पृष्ठ 84-85
6. ख्यात, पृष्ठ 180

मंगवाई थी ।[1] ख्यात में उल्लिखित घटनाओं से पता चलता है कि उस समय ए. जी. जी. एक ओर जहां जागीरदारों को सन्तुष्ट रखने का प्रयास करता था, वहीं दूसरी ओर उन्हें शासक के प्रति वफादार रहने की बात भी कहता था ।[2]

अंग्रेज यह जानते थे कि रियासत के प्रशासन में जागीरदार की महत्त्वपूर्ण भूमिका है, इसलिए उनका असन्तोष अधिक बढ़ना खतरनाक है। महाराजा तखतसिंह ने जब बगड़ी जब्त करने के लिए उस पर फौज भेजी तो बगड़ी वालों ने अपने वकील के मार्फत बड़े साहब के सामने उज्र पेश किया । इस पर उसने जोधपुर के वकील को बुलाकर कहा कि महाराजा से कहो कि वे बगड़ी से फौज हटा दें क्योंकि जागीरदार उनके तम्बू रूपी राज्य की खूंटियें हैं । इनके उखड़ने से राज्य कमजोर होगा ।[3]

महाराजा तखतसिंह अंग्रेजों के वफादार थे और सन् 1857 की क्रान्ति में तो उन्होंने अंग्रेजों की अच्छी मदद की थी इसलिए ए. जी. जी. उनसे प्रसन्न था । अत: एक दो अवसरों को छोड़कर बाकी अवसरों में फैसले शासक के हक में हुए । ए. जी. जी. रियासतों के शासकों के व्यक्तिगत जीवन में हस्तक्षेप नहीं करता था, परन्तु कुछ ऐसे दिलचस्प प्रसंग भी इस ख्यात में आये हैं जब उसे ऐसे मामलों में भी हस्तक्षेप करना पड़ा ।

जयपुर के शासक रामसिंह की सगाई तखतसिंह की पुत्री से की गई थी । इसके बाद रामसिंह की सगाई रीयां वालों के यहां भी हुई । रामसिंह ने पहले रीयां जाकर विवाह करने का विचार किया । इस पर तखतसिंह ने एतराज किया कि उनके यहां सगाई पहले हुई है, इसलिए रामसिंह पहले शादी करने यहां आयें । मसला ए. जी. जी. के सामने प्रस्तुत हुआ, जिस पर ए. जी. जी. ने रामसिंह को निर्देश दिया कि वह पहले जोधपुर आकर शादी करे ।[4]

ए. जी. जी. का कार्यालय आबू पर था परन्तु राज्यों के जागीरदारों आदि के विभिन्न मसलों की सुनवाई सर्दी की मौसम में वह अजमेर कार्यालय में आकर करता था ।

---

1. ख्यात, पृष्ठ 194
2. ख्यात, पृष्ठ 190, 193
3. ख्यात, पृष्ठ 57
4. ख्यात, पृष्ठ 167

**पॉलिटिकल एजेन्ट और राज्य के सम्बन्ध**

जोधपुर में पॉलिटिकल एजेन्ट की नियुक्ति सर्वप्रथम महाराजा मानसिंह के समय में की गई थी। उस समय शासक और कम्पनी सरकार के बीच जो भी अहदनामा हुआ था, उसकी कारगुजारी की पैरवी करना इस पद का मुख्य कार्य था, परन्तु ज्यों-ज्यों समय निकलता गया, उसका दखल राज्य-कार्य में भी बढ़ता गया। पॉलिटिकल एजेन्ट प्राय: कम्पनी के सैनिक अधिकारी ही हुआ करते थे, परन्तु वे अच्छे प्रशासक और राजनीतिक परिपक्वता लिए हुए होते थे। पॉलिटिकल एजेन्ट के पास उसके कार्यालय के कार्यकर्ता भारतीय ही होते थे, जिनमें एक व्यक्ति अंग्रेजी का ठीक जानकार होता था। ये लोग कम्पनी सरकार और पॉलिटिकल एजेन्ट के प्रति वफादार होते थे और राज्य की सारी गतिविधियों से उसे अवगत करा दिया जाता था।

शासक और पॉलिटिकल एजेन्ट के बीच औपचारिकतायें निश्चित थीं और आने-जाने, मिलने-बैठने एवं विभिन्न अवसरों पर सम्मान प्रकट करने के कायदे निश्चित थे।

इस ख्यात से पता चलता है कि राजनीतिक मसलों और जागीरदारों तथा अन्य प्रबन्धात्मक समस्याओं पर पॉलिटिकल एजेन्ट और शासक के बीच बराबर विचार-विमर्श चलता रहता था। विशिष्ट त्यौहारों, शासक की वर्षगांठ (साल गिरह)[1] अथवा बाहर से अंग्रेज अफसरों के आने पर पॉलिटिकल एजेन्ट के यहां मेवा तथा फलों की डाली भेजी जाती थी।[2] कभी-कभी किले पर भोजन का निमन्त्रण भी उसे दिया जाता था। इस ख्यात में ऐसे भी उल्लेख आये हैं जब बड़े जागीरदारों के यहां भी पॉलिटिकल एजेन्ट ने दावत स्वीकार की है। शासक या बड़े जागीरदार के यहां कोई गमी होती तो पॉलिटिकल एजेन्ट शोक प्रकट करने जाता था। इसी प्रकार कम्पनी सरकार के किसी बड़े अधिकारी की मृत्यु होने पर शासक और जागीरदार भी पॉलिटिकल एजेन्ट के निवास पर शोक प्रकट करने जाते थे।

जोधपुर का पॉलिटिकल एजेन्ट मुख्य रूप से जोधपुर का ही कार्य देखता था, परन्तु वह कभी-कभी मालानी का कार्य भी देखने जाता था।[3] उस समय

---

1. ख्यात, पृष्ठ 101
2. ख्यात, पृष्ठ 55
3. ख्यात, पृष्ठ 291

मालानी की एक विशिष्ट राजनीतिक स्थिति थी। बीकानेर, जैसलमेर आदि पड़ौसी रियासतों के साथ राज्य की सीमा-विवादों सम्बन्धी सुनवाई के लिए पॉलिटिकल एजेन्ट स्वयं मौके पर जाता था।[1] राज्य में बड़ी चोरी, डाका होने पर ऊपर से आदेश मिलने पर पॉलिटिकल एजेन्ट स्वयं राज्य की फौज के साथ चोरों का पीछा करने के लिए जाता था।[2]

पॉलिटिकल एजेन्ट मेहनत और संयम का जीवन जीता था और उसका कार्यकाल दो-तीन साल से अधिक यहां नहीं रहता था। कई एजेन्ट तो कम समय में हो यहाँ से बदल दिये गये। साथ ही पहले रहे हुए पॉलिटिकल एजेन्ट पुनः नियुक्त होकर भी आये। पॉलिटिकल एजेन्ट भेंट के रूप में खाने-पीने की वस्तु तो ग्रहण कर सकता था, परन्तु रुपया व कीमती वस्तु वह स्वीकार नहीं करता था। ऐसा करने पर वह दण्ड के भागी होता था।[3] प्रत्येक पॉलिटिकल एजेन्ट अपनी ओर से पूरा प्रयास करता था कि उसकी सरकार में जनता का विश्वास बढ़े और राज्य में किसी प्रकार का उपद्रव या अराजकता न हो।

**राज्य प्रशासन**

राज्य में दीवान, बख्शी, किलेदार के अलावा अलग-अलग विभागों के अध्यक्ष के रूप में दरोगा का पद था। यहां यह उल्लेखनीय है कि मारवाड़ राज्य में अंग्रेजों के आगमन से पहले प्रधानगी का पद सर्वोच्च था, परन्तु ख्यात के वृत्तान्त से पता चलता है कि प्रधानगी का पद या तो समाप्त कर दिया गया था या नाम मात्र का ही रह गया था। अतः अब प्रधान का अधिकांश कार्य किलेदार व दीवान के बीच में बँट गया था। अब किलेदार का पद पहले से ज्यादा महत्त्वपूर्ण हो गया था। वह न केवल सेना का संचालन करता था अपितु राज्य में उठने वाले उपद्रवों आदि को दबाने के लिए भी उसे ही जाना पड़ता था। सन् 1857 की क्रान्ति में जब आउवा ठाकुर ने बगावत की तो किलेदार अनाड़सिंह के नेतृत्व में फौज आउवा भेजी गई और अनाड़सिंह वहां काम आया।

दीवानगी का पद प्रधान के अभाव में स्वतः ही महत्त्वपूर्ण हो गया था। परम्परा से प्रधान मारवाड़ का कोई बड़ा जागीरदार होता था और शासक के

1. ख्यात, पृष्ठ 350
2. ख्यात, पृष्ठ 345
3. ख्यात, पृष्ठ 339

पश्चात् राजनीतिक दृष्टि से वह सबसे शक्तिशाली होता था। दीवान प्राय: बनियों में से हुआ करते थे, जो राज्य की राजस्व व्यवस्था को प्रमुखतया देखते थे और संकटपूर्ण स्थिति में शासक के निर्देश पर अन्य कार्य भी करते थे, परन्तु प्रधान के अभाव में दीवान राजनीतिक दृष्टि से अधिक महत्त्वशाली हो गया था। इस परिवर्तन के पीछे यह तथ्य भी रहा होगा कि महाराजा तखतसिंह ईडर से आकर गद्दी पर बैठे थे, इसलिए उन्होंने प्रधानगी के पद को कोई महत्त्व नहीं दिया क्योंकि इससे जागीरदारों का वर्चस्व बढ़ जाने का खतरा था। ऐसे कुछ उदाहरण इस ख्यात में हैं जहां जागीरदारों ने जब भी शासक के विरुद्ध गुटबाजी की है तो दीवान उस समस्या का समाधान शासक के लिए कर रहा है।[1]

दीवान की नियुक्ति प्राय: बड़ी रकम लेकर की जाती थी[2] और बाद में भी माहवारी रकम उसे शासक को अदा करनी पड़ती थी। इसके फलस्वरूप दीवान सदा ही राज्य में से अधिक से अधिक रुपया बटोरने में तत्पर रहता था। जब अधिक रिश्वत या बड़ी खायकी की शिकायत शासक के पास पहुँचती तो उसे अविलम्ब पदच्युत कर दिया जाता था। कई बार तो उसकी हवेली पर छापा मारकर सारा धन राज्य-कोष में जमा कर लिया जाता था। ऐसे उदाहरण भी हैं जब दीवान को जेल की हवा खानी पड़ी और भारी रकम देने के बाद ही उसे मुक्ति मिली।[3] परन्तु हास्यास्पद बात यह है कि रकम की अदायगी के बाद उसे ही दीवानगी के पद पर पुन: नियुक्त कर दिया जाता था, इससे प्रशासन में बड़ी अस्थिरता रहती थी। जैसा कि पहले कहा जा चुका है दीवान के पद पर बनिया जाति के लोग ही नियुक्त होते थे, परन्तु ऐसे कुछ उदाहरण भी हैं जब अन्य जाति के लोगों को भी दीवानगी दी गई है। महाराजा तखतसिंह ने अंग्रेज अफसर मि. टेलर को बुलाकर यहां दीवानगी का पद दिया था।[4] यद्यपि वह थोड़े समय के लिए ही रहा। इसी प्रकार मुंशी हाजी मोहम्मद को भी कुछ समय के लिए दीवान बनाया गया था[5] और संवत् 1926 में दीवानगी का पद मरदानअली को भी दिया गया था।[6]

---

1. ख्यात, पृष्ठ 129
2. ख्यात, पृष्ठ 179
3. ख्यात, पृष्ठ 182, 184, 209
4. ख्यात, पृष्ठ 338
5. ख्यात, पृष्ठ 450
6. ख्यात, पृष्ठ 467

राज्य में हाकिम का पद भी बड़ा महत्त्वपूर्ण होता था। अलग-अलग परगनों के हाकिम हुआ करते थे और उनकी नियुक्ति भी निश्चित रकम के आधार पर की जाती थी। ये लोग भी पूंजी इकट्ठी करने में लगे रहते थे और दीवानों की तरह इनकी भी कई बार दुर्गति होती थी।[1]

जोधपुर शहर के प्रबन्ध के लिए कोटवाल की नियुक्ति होती थी और उसे शहर की व्यवस्था के सम्बन्ध में पर्याप्त अधिकार भी होते थे। फौजदारी व दीवानी अदालतों के लिए अलग-अलग दीवानों की व्यवस्था थी।[2] सायर चौकी की व्यवस्था के लिए और हवाले के लिए अलग से व्यवस्था थी। हवाला इजारे पर भी दिया था। सं. 1905 में रूघनाथ को हवाला इजारे पर दिया गया था और यह निर्देश दिये गये थे कि पांच व्यक्तियों की एक समिति के सहयोग से वह कार्य करेगा और दस से बीस रुपये की तनख्वाह के हवलदार नियुक्त कर सकेगा।[3] पुरोहितों, जोगियों आदि की डोलियों के गांव हवाला टैक्स से मुक्त थे, परन्तु इन्होंने इन पर भी टैक्स लगाया। इससे इन्होंने धरना दिया, परन्तु कोई सुनवाई नहीं हुई।[4]

मारवाड़ के प्रशासन में वैसे तो महाराजा सर्वशक्तिमान थे, परन्तु समय-समय पर यहां के जागीरदार प्रशासन की खामियों की तरफ शासक व पॉलिटिकल एजेन्ट का ध्यान आकर्षित करने का प्रयास अवश्य करते थे। यहां के प्रमुख जागीरदारों ने मिलकर एक अर्जी पॉलिटिकल एजेन्ट को दी, जिसमें शासन में सुधार के सम्बन्ध में तेईस कलमें लिखी हुई थी। पॉलिटिकल एजेन्ट ने वह पत्र अपनी इस टिप्पणी के साथ महाराजा को भेजा कि इस पर अमल करने के लिए विचार किया जाना चाहिए। इस पर महाराजा ने कहा कि चार-पांच दिन बाद विचार करेंगे।[5] इस प्रकार महाराजा टालमटोल करते रहे। मारवाड़ के जागीरदारों में पोकरण ठाकुर का सिरायतों में विशिष्ट स्थान था, अतः उन्होंने भी व्यक्तिगत तौर से महाराजा से मिलकर प्रशासन

---

1. ख्यात, पृष्ठ 87-88
2. ख्यात, पृष्ठ 463
3. ख्यात, पृष्ठ 105
4. ख्यात, पृष्ठ 131
5. ख्यात, पृष्ठ 132-33

में आई खामियों की ओर उनका ध्यान आकर्षित किया और ऐशो आराम में लगे रहने तथा प्रशासन की ओर कम ध्यान देने के लिए बहुत कुछ कहा ।[1] यह वास्तविकता थी कि महाराजा प्रशासन को इतना समय नहीं दे पाते थे, जितना कि उन परिस्थितियों में अपेक्षित था ।

प्रशासन में डावड़ियों और बडारनों का भी काफी दखल था । इससे भी प्रशासन में ढिलाई आती थी । औरतों के इस प्रशासनिक दखल के सम्बन्ध में किसी ने एक व्यंग्यात्मक दोहा कहा था—

नारो बाघा ढेलड़ी, हंसा मेना नाम ।
महाराजा तखतेस रे, करे जिनावर काम ।।

ढेलड़ी नामक वडारण को तो परगने डीडवाना की कोटवाली भी प्राप्त हुई थी ।[2] और तो और आउवा ठाकुर जब क्रांति के समय बागी हुए थे तो उनकी जागीर जब्त कर ली गई थी और बहुत कुछ प्रयास करने के बावजूद भी जागीर बहाल न हो सकी । आखिर उन्होंने रिश्वत देकर ढेलड़ी को प्रसन्न किया और उसकी मार्फत जागीर का निपटारा हुआ ।[3]

ख्यात में ऐसे कई उदाहरण आये हैं, जिससे पता चलता कि है सती-प्रथा पर अंग्रेजों ने सख्त पाबंदी लगा रखी थी । अंग्रेजों के प्रभाव के कारण अंधविश्वासों का दूर किया जाना सम्भव हो रहा था ।[4] चोरी करने वालों को सख्त सजा दी जाती थी वहीं जारी करने वालों को मौत की सजा तक दे दी जाती थी ।[5] उस समय राज्य में और बाहर डाक भेजने के लिए डाक चौकी की व्यवस्था थी ।[6]

**जागीरदार और शासक के सम्बन्ध**

जैसा कि पहले संकेत किया गया है कि अंग्रेजों की यह नीति रही थी कि जागीरदारों की जो कदीमी जागीरें हैं उनमें शासक भी हेर फेर नहीं करे,

---

1. ख्यात, पृष्ठ 414
2. ख्यात, पृष्ठ 462
3. ख्यात, पृष्ठ 479
4. ख्यात, पृष्ठ 25
5. ख्यात, पृष्ठ 471
6. ख्यात, पृष्ठ 235

क्योंकि इससे राज्य में असंतोष और उपद्रव हो जाने की स्थिति बनने की आशंका थी और इससे अंग्रेजों के शासन को भी आँच आ सकती थी। अत: किसी जागीरदार की मृत्यु पर नाबालगी के समय में जागीर की व्यवस्था और वारिस न होने पर गोद बैठाने के सम्बन्ध में परम्परागत नियमों को प्राथमिकता दी जाती थी। इस प्रकार के मसले बड़े नाजुक होते थे, परन्तु उसमें अंग्रेज अधिकारी और शासक दोनों काफी समझ-बूझ से काम लेते थे। किसी जागीरदार की जागीर किसी गलती के कारण जब्त होती तो उसे बहाल करने का अधिकार भी शासक को ही होता था।[1]

शासक से मिलने के लिए आने से पूर्व जागीरदार को स्वीकृति लेनी होती थी और जब वह जोधपुर से अपने गांव जाता तो इसके लिए भी स्वीकृति लेनी अनिवार्य थी। महाराजा जब भी रियासत में किसी कार्य से या शिकार आदि मनोरंजन के लिए जाते तो रास्ते में पड़ने वाला जागीरदार उसकी स्थिति के अनुसार वह शासक का सम्मान करता था और नजराना आदि भेंट करता था। कई बार जागीरदार के यहाँ शासक का पहुँचना उस जागीरदार के लिए भारी पड़ जाता था।

एक बार जब पॉलिटिकल एजेन्ट तथा महाराजा जालोर की ओर गये और आहोर ग्राम में पड़ाव किया तो उनके साथ करीब 5,000 का अमला था। मुत्सद्दियों ने ठाकुर को डरा धमकाकर 13,000 रुपये नजराने का रुक्का लिखवा लिया और दो घोड़े तथा एक हाथी का नजराना तय किया गया। आहोर के कामदार जीवणचंद ने जब अमले में साथ आये आउवा ठाकुर को यह बात बताई कि आहोर ठाकुर की आर्थिक स्थिति ऐसी नहीं है कि वह इतना नजराना दे सके, इसलिए आप पॉलिटिकल एजेन्ट से मिलकर 13,000 रुपये का रुक्का वापिस ले लेवें। पहले तो आउवा ठाकुर खुशालसिंह महाराजा की नाराजगी के भय से कुछ हिचकिचाया, परन्तु अपना कर्त्तव्य समझकर उसने पॉलिटिकल एजेन्ट को सारी बात बताई। इस पर एजेन्ट ने कहा कि इसमें हमारी बड़ी बदनामी होती है, इसलिए राज्य के वकील को बुलाकर नजराने का रुक्का लौटा देने का उसने आदेश दिया।[2]

1. ख्यात, पृष्ठ 354
2. ख्यात, पृष्ठ 154-55

जब भी बड़े जागीरदार की मृत्यु होती तो उसकी मातमपोशी के लिए शासक उसकी हवेली पर अवश्य जाता था।

जागीरदार की मृत्यु के बाद जब उसका वारिस गद्दी पर बैठता तो उससे हुकमनामे की रकम वसूल की जाती थी। यह रकम पुरानी बही देखकर उसके अनुसार या फिर जागीर के बारह महीने की पैदावार ली जाती थी।

**जोधपुर राज्य का पड़ौसी राज्यों से सम्बन्ध**

इस ख्यात में प्रसंगानुसार जोधपुर राज्य के पड़ौसी राज्यों से सम्बन्ध पर जहाँ प्रकाश पड़ता है, वहीं उस समय की राजनीतिक स्थिति की भी जानकरी मिलती है। सांभर का इलाका मारवाड़ और जयपुर रियासत की सीमा पर है और इसके सम्बन्ध में यदा-कदा सीमा-विवाद होते रहे हैं। इस ख्यात में उल्लेख है कि होली के अवसर पर एक बार जयपुर राज्य के कुछ लोग होली का जश्न मनाते हुए कुण्ड चौक तक आ पहुँचे, जो मारवाड़ की सीमा में समझा जाता था, परन्तु उसी समय आवश्यकता इस बात की हुई कि क्या कोई ऐसा प्रामाणिक दस्तावेज है जिसके आधार पर यह स्पष्ट दावा किया जा सके कि जयपुर वालों ने अनधिकृत रूप से मारवाड़ की सीमा में दखलंदाजी की है। महाराजा तखतसिंह ने जब इस सम्बन्ध में अधिकारियों से पूछताछ की तो उन्होंने बताया कि ऐसा दस्तावेज सूरतराम के पास ही मिल सकता है। वास्तव में सूरतराम ने लाकर वह दस्तादेज पेश किया,[1] जिससे मारवाड़ वालों का दावा उचित ठहरा।

इसी प्रकार मारवाड़ के गोडवाड़ इलाके के कुछ हिस्से पर उदयपुर वालों ने अपना दावा पेश किया था[2], क्योंकि पहले यह इलाका मेवाड़ का ही भाग था, परन्तु महाराजा विजयसिंह के समय में यह जोधपुर के अन्तर्गत आ गया था। इस पर ए. जी. जी. ने फैसला दिया कि गोडवाड़ का भू-भाग जायज ढंग से जोधपुर राज्य के अधिकार में आया है, इसलिए अब इस पर विचार करना उपयुक्त नहीं है। इसी प्रकार बीकानेर तथा जैसलमेर और मारवाड़ की सीमाओं के बीच में भी छोटे-मोटे विवाद होते रहते थे और उनका निपटारा अंग्रेज अधिकारियों के बीच-बचाव से होता था।

1. ख्यात, पृष्ठ 101
2. ख्यात, पृष्ठ 180

जोधपुर राज्य की सीमा पर ही अवस्थित सिरोही राज्य आर्थिक और प्रशासनिक दृष्टि से सदा कमजोर रहा है। इस ख्यात में एक जगह उल्लेख आया है कि सिरोही के शासक के निवेदन पर जोधपुर के शासक ने अपना सैन्य-बल भेजकर वहाँ के भील व मीणों के उपद्रवों को शान्त किया था।[1]

### ख्यात में सन् 1857 के विद्रोह का वृत्तान्त

इस ख्यात में सन् 1857 में अंग्रेजों के विरुद्ध होने वाले उपद्रव के सम्बन्ध में काफी विस्तृत सूचनाएं मिलती हैं। इसके पहले अंग्रेजी सत्ता को हिला देने वाले शेखावाटी के प्रसिद्ध वीर डूंगरसिंह और जवाहरसिंह की कारगुजारी और फिर आगरा के किले में उनका कैद होना तथा तत्पश्चात् वहाँ से निकल भागना आदि सूचनाएँ यथास्थान पर दी गई है।

सर्वप्रथम पॉलिटिकल एजेन्ट ने ही जोधपुर महाराजा को आम दरबार में इसकी सूचना दी थी। इन दोनों ने नसीराबाद की छावनी को लूटा था और रात को बूड़सू गांव में विश्राम कर आगे निकल गये थे, क्योंकि बूड़सू गांव मारवाड़ राज्य की सीमा में पड़ता था इसलिए अंग्रेज अधिकारी महाराजा तखतसिंह पर भी नाराज हुए। ख्यात में लिखा है कि आम तौर पर ए. जी. जी. दरबार की वर्षगांठ पर आबू स्थित दरबार के वकील के यहाँ मनाये जाने वाले वर्षगांठ समारोह पर उपस्थित होता था, परन्तु इस बार उसने नाराजगी जाहिर करने के लिए इसमें शामिल होने से इन्कार कर दिया।[2] समरथराज ने जब महाराजा को यह वृत्तांत लिखा तो महाराजा ने अविलम्ब बूड़सू ठिकाना जब्त कर लिया। ए.जी.जी. ने शासक को निर्देश दिया कि हार्ड कासल व मैसन सेना सहित डूंगजी-जवारजी को गिरफ्तार करने के लिए आ रहे हैं। इनकी हर प्रकार से मदद की जाय, तब महाराजा के निर्देशानुसार पंवार अनाड़सिंह उनकी सहायता के लिए दल-बल सहित मेड़ता की ओर गया।[3] अन्ततः वे पकड़े गये।[4] इनमें से जवाहरसिंह बीकानेर राज्य में पकड़ा गया और डूंगरसिंह सं. 1904 काती वद अमावस्या को शेखावटी-तोरावटी में पकड़ा गया।[5]

---

1. ख्यात, पृष्ठ 187
2. ख्यात, पृष्ठ 71
3. ख्यात, पृष्ठ 72
4. ख्यात, पृष्ठ 78
5. ख्यात, पृष्ठ 78

इन्होंने तभी आत्म-समर्पण किया जब उन्हें यह आश्वासन दिया गया कि तुम्हें जोधपुर में ही रखा जायेगा और अंग्रेजी सत्ता को नहीं सौंपा जायेगा। डूंगरसिंह को जोधपुर के किले में सलेमकोट में रखा गया और प्रतिदिन खासा-रसोड़े से उसके लिए शराब व भोजन की व्यवस्था कर दी गयी थी। इसका देहांत यहीं पर सं. 1907, आषाढ सुदी 2 को हुआ था और दाह-संस्कार श्मशान-भूमि कागा में किया गया।[1]

ख्यात में सन् 1857 के विद्रोह का मुख्य कारण मेरठ की छावनी के सिपाहियों द्वारा बन्दूक के कारतूसों पर चमड़ा लगा होने की बात कहकर कारतूस लेने से इन्कार करना, इस पर तकरार होना और सिपाहियों के द्वारा अंग्रेज अधिकारियों के बाल-बच्चों को मार डालना आदि घटनाएँ हैं।[2] इस पर अंग्रेजों ने एक इश्तिहार साया किया और कुछ ही समय में क्रांति की आग चारों ओर फैल गयीं। इस क्रांति में यद्यपि जोधपुर के शासक महाराजा तखतसिंह ने बराबर अंग्रेजों की सहायता की, परन्तु यहाँ के प्रमुख ठिकाने आउंवा और उसके सहयोगी गूलर, सिणली, आलणियावास आदि ने अंग्रेजों के विरुद्ध जो दुर्द्धर्ष संघर्ष किया वह स्थान-स्थान पर काफी विस्तार से ख्यात के पृष्ठों में आया है। उस पूरे वृत्तांत को यहाँ प्रस्तुत करना समीचीन नहीं होगा। अत: इस क्रांति की मुख्य घटनाओं के जो उल्लेख उस ख्यात में आये हैं, उनके सन्दर्भ संक्षेप में प्रस्तुत हैं—

(1) जोधपुर महाराजा को जब उपद्रव की सूचना मिली तो महाराजा ने अजमेर स्थित अंग्रेज अधिकारियों को फौज खर्च के लिए फौरन आर्थिक सहायता भेजी।[3]

(2) जोधपुर राज्य की फौज भी अंग्रेजों की सहायता के लिए भेजी गई, इसमें कोई 2,000 सिपाही थे।[4]

(3) महाराजा ने अंग्रेजों को अपनी पूरी सहायता के लिए भली-भाँति आश्वस्त भी किया।[5]

---

1. ख्यात, पृष्ठ 130
2. ख्यात, पृष्ठ 230
3. ख्यात, पृष्ठ 234
4. ख्यात, पृष्ठ 235
5. ख्यात, पृष्ठ 236

(4) जयपुर राज्य की फौज के बदल जाने की आशंका से अंग्रेज अधिकारियों ने जोधपुर राज्य की फौज की शरण ली ।[1]

(5) मालानी के लोगों ने अंग्रेजों को सहायता देना स्वीकार नहीं किया, इस पर उन्हें धमकी दी गई कि मालानी का अधिकार जोधपुर महाराजा को सौंप दिया जायेगा ।[2]

(6) इस बीच आबू में भी गदर की आग भड़क उठी, वहां के अधिकारियों तथा उनके परिवार को विद्रोहियों ने मार डाला ।[3]

(7) क्रान्तिकारी लोग आउवा पहुंचे और उन्हें गढ़ में शरण मिली। इस पर अंग्रेजों से संघर्ष हुआ, जिसमें जोधपुर का पॉलिटिकल एजेन्ट मैसन आदि मारे जाने की घटनाओं का विस्तृत वृत्तान्त ।[4]

(8) कोटा में भी उपद्रव की लहर का वृत्तान्त ।[5]

(9) रेवाड़ी में उपद्रव होना ।[6]

(10) एरनपुरा में क्रान्ति की आग का फैलना ।[7]

(11) जोधपुर महाराजा द्वारा बडलू और आसोप पर फौज भेजना तथा आसोप के ठाकुर द्वारा समर्पण और आसोप ठाकुर के बयानों को कलमबंद किया जाना ।[8]

(12) क्रान्तिकारियों का जयपुर में दखल ।[9]

(13) क्रान्ति की आग का टोंक और शेखावटी तक पहुँचना ।[10]

(14) मेवाड़ भी क्रान्ति की हलचल से प्रभावित ।[11]

---

1. ख्यात, पृष्ठ 236
2. ख्यात, पृष्ठ 237
3. ख्यात, पृष्ठ 241
4. ख्यात, पृष्ठ 241 से 248 तथा 254, 257, 258, 264
5. ख्यात, पृष्ठ 249, 261, 262, 265
6. ख्यात, पृष्ठ 251
7. ख्यात, पृष्ठ 252
8. ख्यात, पृष्ठ 253, 255
9. ख्यात, पृष्ठ 266
10. ख्यात, पृष्ठ 266 से 268
11. ख्यात, पृष्ठ 268

(15) उपद्रवियों की शक्ति कमजोर होने पर शांति के प्रयासों के लिए अंग्रेजों द्वारा इश्तिहार साया करना ।[1]

(16) गूलर ठिकाने के लोगों ने आर्थिक तंगी के कारण कई स्थानों पर लूटपाट की ।[2]

(17) ठिकाना गूलर व धनकोली वालों ने माफी के लिए अर्जी प्रस्तुत की ।[3]

(18) आउवा वालों ने कोलिया आदि कई स्थानों को लूटा, जिससे मारवाड़ की जनता भयभीत होने लगी और जोधपुर शहर के दरवाजों पर विशेष पहरे की व्यवस्था की गई ।[4]

(19) उपद्रवियों ने लाडनू को लूटा, इस पर एरनपुरा छावनी तथा जयपुर राज्य से अंग्रेजों के निर्देशानुसार चढ़ाई की गई ।[5]

(20) गूलर वालों ने किशनगढ़ इलाके के दो गांव लूटे ।[6]

(21) आउवा का वकील आउवा ठाकुर का पत्र लेकर सूरसागर स्थित पॉलिटिकल एजेन्ट के पास आया ।[7]

(22) उदयपुर के पॉलिटिकल एजेन्ट ने आउवा ठाकुर को सूचित किया कि वह उसके वहां उपस्थित हो जाए तो वह उसे बरी करा देगा ।[8]

(23) आसोप व गूलर वालों का बीकानेर में पड़ाव और उनकी खर्ची का प्रश्न ।[9]

(24) आउवा ठाकुर खुशालसिंह की उदयपुर में मृत्यु ।[10]

---

1. ख्यात, पृष्ठ 273
2. ख्यात, पृष्ठ 278
3. ख्यात, पृष्ठ 280
4. ख्यात, पृष्ठ 282
5. ख्यात, पृष्ठ 283, 284
6. ख्यात, पृष्ठ 300
7. ख्यात, पृष्ठ 264, 304
8. ख्यात, पृष्ठ 320 से 323
9. ख्यात, पृष्ठ 412
10. ख्यात, पृष्ठ 419

ख्यात में लिखा है कि क्रान्तिकारी जब मारवाड़ की सीमा में से निकलते थे तो जोधपुर महाराजा की ओर से भेजे गये सैनिक उनके पीछे-पीछे चलते रहते थे और खून-खराबे के भय से उनसे युद्ध नहीं करते थे। इस समय में राज्य में काफी भय व्याप्त था और प्रशासनिक अव्यवस्था भी फैल गई थी।

जोधपुर महाराजा ने अंग्रेजों की खूब सहायता की थी और अंग्रेजों के कई परिवारों को यहां सुरक्षा प्रदान की थी, जिससे अंग्रेज इनसे बड़े प्रसन्न थे।

**ख्यात में सामाजिक व सांस्कृतिक जानकारी**

ख्यात में 19वीं शताब्दी के मारवाड़ की सामाजिक व सांस्कृतिक गतिविधियों सम्बन्धी अनेक सूचनाएँ यथास्थान पर आई हैं। इसमें जोधपुर में मनाए जाने वाले विभिन्न धार्मिक पर्वों और उत्सवों का अनेक स्थलों पर वर्णन आया है। साथ ही ऐसे अनेक सामाजिक रीति-रिवाजों का भी वर्णन मिलता है, जिससे उस समय के लोगों की धारणाओं पर प्रकाश पड़ता है। उस समय में लड़के और लड़की में कितना भेदभाव बरता जाता था, इसका उदाहरण राजघराने तक में मिलता है। ख्यात में लिखा है कि युवराज जसवन्तसिंह के पुत्री पैदा होने की सूचना जब नाजर हरकरण के मार्फत महाराजा के पास पहुँची तो महाराजा ने उसे उपालंभ (ओळभौ) दिया।[1]

उस समय में मृत्यु-भोज[2] की प्रथा बड़ी प्रबल थी। राजघराने में किसी व्यक्ति की मृत्यु हो जाने पर किये जाने वाले मृत्युभोज का उल्लेख अनेक स्थानों पर इस ख्यात में आया है। कुलीन व्यक्तियों की मृत्यु पर उनकी बैकुण्ठी भी निकाली जाती थी।[3]

तालीम की डावड़ी पारवती बाई की मृत्यु पर मृत्युभोज की व्यवस्था पोकरण की हवेली में की गई थी।[4]

इसी प्रकार तालीम की डावड़ी कुरजी की मृत्यु पर 16 मन खांड (चीनी) की जलेबी बनवाई गई थी।

---

1. ख्यात, पृष्ठ 224
2. ख्यात, पृष्ठ 478
3. ख्यात, पृष्ठ 425
4. ख्यात, पृष्ठ 98

उस समय में सती प्रथा भी थोड़ी बहुत प्रचलित थी, परन्तु अंग्रेजों ने इस पर प्रतिबन्ध लगा रखा था।[1]

उस समय में तीर्थ यात्रा पर जाना बड़ा पुण्य का कार्य समझा जाता था। महाराजा तखतसिंह जब गंगाजी गये तो उनके साथ 15,000 आदमियों का अमला था। जिससे अन्य लोगों को भी गंगा स्नान का पुण्य-लाभ हो गया। राज्य में नाथ,[2] वैष्णव[3] तथा संत-फकीर आदि सब के प्रति लोगों की आस्था थी। महाराजा तखतसिंह स्वयं वैष्णव धर्मावलम्बी थे। ख्यात में कृष्ण मन्दिर के महाराजश्री की पधरावणी का वर्णन कई स्थानों पर आया है, जिसमें उनके प्रति श्रद्धा-भाव के साथ-साथ उन्हें अर्पित किए जाने वाली रकम का भी उल्लेख है।[4]

ख्यात से प्रतीत होता है कि महाराजा का निजी जीवन पूरी तरह ऐश्वर्य और विलास में पगा हुआ था, परन्तु उनकी धार्मिक आस्था भी बड़ी गहन थी और दान-पुण्य भी मुक्तहस्त से किया करते थे। एक स्थान पर सूर्यग्रहण के अवसर पर तुलादान करने का भी उल्लेख है।[5] ख्यात में ब्रह्मभोज का अनेक स्थानों पर उल्लेख है।[6] एक स्थान पर सहसभोज का भी उल्लेख आया है।[7]

धार्मिक सम्प्रदायों में कभी-कभी आपस में झगड़े भी हो जाते थे,[8] परन्तु कुल मिलाकर वातावरण सौहार्दपूर्ण था।

महाराजा स्वयं भगवान के दर्शनों के लिए मन्दिरों में जाते थे। भगवान श्री कृष्ण के हिंडोले के दर्शन के लिए चौपासनी मन्दिर में जाने का उल्लेख इस ख्यात में है।[9] वैष्णव धर्म की मान्यता इसी से प्रकट है कि बालकिशनजी के मंदिर के गुसांईजी जब जामनगर से लौट कर आये तो सिरे बाजार से उनकी सवारी हाथी पर निकाली गई और कुचामन ठाकुर चंवर करने के लिए उनके

1. ख्यात, पृष्ठ 225, 405
2. ख्यात, पृष्ठ 159
3. ख्यात, पृष्ठ 19
4. ख्यात, पृष्ठ 41, 45, 146, 147
5. ख्यात, पृष्ठ 76
6. ख्यात, पृष्ठ 46
7. ख्यात, पृष्ठ 49
8. ख्यात, पृष्ठ 196
9. ख्यात, पृष्ठ 341

पीछे बैठे ।[1] मंदिरों की प्रतिष्ठा समारोहपूर्वक की जाती थी[2] और ऐसे अवसरों पर खूब व्यय किया जाता था। नाजर हरकरण ने जब मन्दिर बनवाया तो महाराजा स्वयं दर्शन करने के लिए पधारे ।[3] रानियों ने भी कई मंदिर बनवाये, जिसमें राणावतजी का बनवाया हुआ मंदिर प्रसिद्ध है ।[4]

जैसा कि पहले कहा जा चुका है ख्यात में तीज-त्यौहारों का स्थान-स्थान पर वर्णन है। इनमें दशहरे का वर्णन और रामचन्द्रजी की सवारी आदि का चित्रण विशेष रूप से उल्लेखनीय है ।[5] इसके अतिरिक्त नौ-रात्रि स्थापना,[6] आखातीज,[7] गवर का मेला,[8] शीलसातम,[9] नाग-पंचमी,[10] गणेश चौथ[11] आदि का भी यथा-स्थान वर्णन इस ख्यात में आया है।

दशहरे के अवसर पर तो देवी चामुण्डा, हिंगलाज माता और नागणेचियां की पूजा के अतिरिक्त अस्त्र-शस्त्रों और अश्वों की विधिवत पूजा होती थी[12] और दशहरे का दरबार भी लगता था। होली, दीपावली आदि त्यौहार भी बड़ी घूमधाम से मनाये जाते थे। धार्मिक मेलों में वीरपुरी का मेला जहाँ महत्त्वपूर्ण था वहीं बड़ली के भैरुजी का मेला भी उत्साह के साथ भरता था।

इस ख्यात में विभिन्न विवाहों का काफी विस्तार से वर्णन किया गया है। स्वयं महाराजा ने अनेक विवाह किये थे, इन सब का यथास्थान वर्णन हुआ है। साथ ही राजकुमारों व कुंवरियों के विवाह का वर्णन भी है। एक स्थान पर तखतसिंह की राजकुमारी को दिये गये दहेज की पूरी सूची दी गई है जिससे न केवल उस समय की दहेज-प्रथा पर प्रकाश पड़ता है, अपितु उस समय प्रचलित गहनों व अनेक प्रकार के वस्त्रों व घरेलू उपयोग की वस्तुओं की भी

---

1. ख्यात, पृष्ठ 344
2. ख्यात, पृष्ठ 332
3. ख्यात, पृष्ठ 76
4. ख्यात, पृष्ठ 216
5. ख्यात, पृष्ठ 29, 55, 93
6. ख्यात, पृष्ठ 51
7. ख्यात, पृष्ठ 141
8. ख्यात, पृष्ठ 40
9. ख्यात, पृष्ठ 51
10. ख्यात, पृष्ठ 74, 89
11. ख्यात, पृष्ठ 133
12. ख्यात, पृष्ठ 179

जानकारी मिलती है।[1] इस प्रकार के वर्णनों में उस समय में प्रचलित विवाह-सम्बन्धी रीति-रिवाजों का भी विस्तार से उल्लेख हुआ है। उस समय जहाँ बाल-विवाह प्रचलित था वहीं खांडा-विवाह प्रथा भी थी, जिसके अनुसार दूल्हे के स्थान पर उसकी ओर से भेजे गये खांडे से दुल्हन तीन फेरे पीहर में खा लेती थी और फिर चौथा फेरा यहाँ आने पर दूल्हे के साथ लेती थी। इस प्रकार विवाह सम्पन्न होता था। महाराजा तखतसिंह व युवराज जसवन्तसिंह दोनों के खांडे-विवाह का वर्णन इस ख्यात में है।[2]

**ख्यात में कला, साहित्य और संगीत**

जोधपुर की शासक-परम्परा में कलाओं के प्रति उनका गहरा लगाव रहा है। वे साहित्य और संगीत के पोषक रहे हैं। महाराजा तखतसिंह के समय में यद्यपि पुरानी परम्पराओं में कुछ परिवर्तन आ गया था, फिर भी उनका एकदम ह्रास नहीं हुआ था। उनके समय में बाघजी भाट, कविराजा मुरारीदान, चैनदान जैसे कई अच्छे साहित्यकार विद्यमान थे। बारहठ चैनसिंह को तो उन्होंने 'षट् दरसण' अदालत का अध्यक्ष नियुक्त किया था।[3] ख्यात में एक जगह उल्लेख है कि महाराजा एक बार जब मुरारीदान की हवेली के सामने से गुजरे तो मुरारीदान उपस्थित हुआ, तब महाराजा ने वहां रुककर घोड़े पर चढ़े हुए ही एक घड़ी तक उससे बातचीत की। यह एक असामान्य बात है, परन्तु इससे महाराजा का साहित्य-सृजकों के प्रति प्रेम झलकता है।[4] इसी प्रकार जोशी शंभुदत्त, जो बड़े विद्वान थे, के संग्रह की पुस्तकें महाराजा ने उनके घर पर जाकर देखी और बड़े प्रसन्न हुए।[5]

महाराजा के समय में देशी और अंग्रेजी तमाशों का खूब उल्लेख हुआ है। ये तमाशे एक प्रकार से लोक-नाटक होते थे, जो उस समय के आमोद-प्रमोद के भी प्रमुख साधन थे। ये तमाशे जहां किले में राजघराने के सम्मुख आयोजित होते थे, वहीं आम जनता के लिए गिरदीकोट आदि खुले स्थानों पर भी इन्हें दिखाया जाता था।[6] होली के अवसर पर तमाशों की खूब धूम रहती थी और महाराजा स्वयं 'खारिया ढाबा पातसाह' को बुलाकर उसका तमाशा देखा करते

1. ख्यात, पृष्ठ 174
2. ख्यात, पृष्ठ 139, 186
3. ख्यात, पृष्ठ 385
4. ख्यात, पृष्ठ 472
5. ख्यात, पृष्ठ 391
6. ख्यात, पृष्ठ 424

थे ।[1] इतना ही नहीं मुकनचन्द ने होली का तमाशा अपनी हवेली पर करवाया तो उसके निमन्त्रण पर महाराजा स्वयं उसकी हवेली तमाशा देखने गये ।[2] इसी प्रकार रासधारियों के रास का प्रदर्शन दौलतखाने के चौक में होने का उल्लेख है ।[3] इन्हें महाराजा ने 100 रुपये इनाम भी दिये । होली पर डंडिया गैर का आयोजन भी उल्लास के साथ होता था ।[4]

विभिन्न उत्सवों, त्यौहारों और खुशी के अवसरों पर संगीत की महत्वपूर्ण भूमिका होती थी । इसके अलावा भी यदा-कदा संगीतकारों की महफिलें होती रहती थी, जिसमें स्थानीय संगीतकारों के अलावा अतिथि संगीतकारों को भी अच्छा इनाम-इकराम दिया जाता था । महाराजा मानसिंह के पहले से चली आ रही संगीत व तालीमखाने की परम्परा यथावत् जारी थी, जिसका प्रमाण हमें तालीमखाने की डावड़ियों के मृत्यु-भोज आदि के उल्लेख से भी मिलता है ।

महाराजा स्थापत्य-कला के भी प्रेमी थे, उन्होंने किले में अपनी रुचि के अनुसार महलों को संवारा और नागौर के महलों में भी मरम्मत करवाई ।[5] उनकी रानियों और कर्मचारियों ने मन्दिर आदि बनवाये, इनका उल्लेख पहले किया जा चुका है । उन्होंने चोकेलाव के बाग के पास एक छोटा कुआ बनवाया और हरबोला बावड़ी से देवड़ीजी के तालाब तक एक नया बाग भी बनवाया ।[6]

**आमोद-प्रमोद के साधन**

उस समय में लोक-नाटकों का काफी प्रचलन था, जिसका उल्लेख हम पहले कर आये हैं । इसके अलावा विभिन्न त्यौहारों के अवसर पर आमोद-प्रमोद लोक-गीतों के माध्यम से हुआ करता था । महाराजा को शिकार का बड़ा शौक था और वे प्रायः शिकार के लिए मारवाड़ के कई स्थानों पर दूर-दूर तक जाया करते थे ।[7] मींढों की लड़ाई देखने का भी शौक उस समय प्रचलित था ।[8] बाग-बगीचों में गोठें (प्रीतिभोज) होती ही रहती थी । वर्षा ऋतु में तालाब में उल्टे घड़े तैरा कर उन पर रखे दीपक की लौ को गोली से उड़ाना आदि निशानेबाजी के खेल भी प्रचलित थे ।[9]

---

1. ख्यात, पृष्ठ 335
2. ख्यात, पृष्ठ 381
3. ख्यात, पृष्ठ 139
4. ख्यात, पृष्ठ 50, 66
5. ख्यात, पृष्ठ 149
6. ख्यात, पृष्ठ 216
7. ख्यात, पृष्ठ 159
8. ख्यात, पृष्ठ 115
9. ख्यात, पृष्ठ 107

**ख्यात में आर्थिक महत्त्व के संकेत**

ख्यात में आर्थिक महत्त्व के अनेक संकेत मिलते हैं। मारवाड़ में हर तीसरे वर्ष अकाल तो पड़ता ही है, परन्तु अनाज के अभाव में जनहानि न हो, इसके लिए उस समय निरख बांधने की व्यवस्था थी।[1] जिसके अनुसार बाजरी, गेहूँ, मूंग, मोठ, घी और तिलहन के सामान्य भाव निश्चित कर दिये जाते थे और कोई व्यापारी यदि अधिक भाव पर बेचता था तो उसे कड़ा दण्ड दिया जाता था। सं० 1926 में भयंकर अकाल पड़ा तो सिंध से कणक (सफेद गेहूँ) मंगवा कर एक रुपये की सवा दो सेर कणक बेचने की व्यवस्था की गई थी।[2]

उस समय शादी-विवाह, मृत्यु-भोज आदि अवसरों पर फिजूलखर्ची इतनी होती थी कि जागीरदारों व मध्यवर्गीय लोगों की आर्थिक हालत कमजोर बनी रहती थी। ख्यात में उल्लेख है कि जागीरदार लोग अपने गांव नाथों के यहाँ गिरवी रखकर उनसे रुपये ब्याज पर उधार लेते थे और जब समय पर रुपया अदा नहीं होता था तो राज्य के आदेश से गांव जब्त कर नाथों के तालके कर दिये जाते थे।[3]

वैसे उस समय खाने-पीने की चीजें काफी सस्ती थी। महाराजा के सेवक राजमल ने जब चोकेलाव में महाराजा को उनके अमले सहित गोठ दी तो केवल 500 रुपये ही खर्च हुए। राज्य की ओर से व्यापार बढ़े, इसके लिए कुछ व्यवस्था की जाती थी। खास तौर से मेलों आदि के अवसरों पर दुकानें आदि लगाने की प्रवृत्ति को प्रोत्साहित किया जाता था। कभी-कभी नई दुकान खुलने पर सरकार की ओर से आर्थिक सहायता भी देने का उल्लेख है।[4]

रियासत में पहले स्थानीय सिक्कों का प्रचलन था, परन्तु सन् 1857 की क्रांति विफल होने के बाद जब भारत का शासन सम्राज्ञी के अधीन हो गया तो सिक्कों पर विक्टोरिया का नाम अंकित होने लगा।[5]

युद्ध के समय अंग्रेजी सरकार को भी रुपयों की जरूरत पड़ गई थी तो उसने चार रुपये प्रति सैकड़ा की दर से ब्याज पर जनता से रुपया उधार लिया था।[6] इसी प्रकार सिरोही राज्य के बन्दोबस्त के लिए जोधपुर से आठ आना

1. ख्यात, पृष्ठ 330
2. ख्यात, पृष्ठ 467
3. ख्यात, पृष्ठ 219
4. ख्यात, पृष्ठ 219
5. ख्यात, पृष्ठ 264
6. ख्यात, पृष्ठ 189

मिति ब्याज की दर पर रकम प्राप्त करने की तजवीज की गई थी। उस समय राज्य कर्मचारियों को साधारण वेतन मिलता था और निम्न वर्ग के लोगों की आर्थिक हालत अच्छी नहीं थी। राज्य की अधिकांश आय राज-परिवार के सदस्यों, ठिकानेदारों, उच्च अधिकारियों और कम्पनी सरकार पर खर्च की जाती थी।

स्थानीय हस्तकलाओं और काम-धंधों को प्रोत्साहित करने के लिए कोई विशेष प्रयास तो नहीं होते थे, परन्तु सुनार, कंसारा, मोची आदि अपने परम्परागत हुनर में प्रवीण थे। ख्यात में ऐसा सन्दर्भ भी आया है कि विशेष अवसरों पर ये लोग महाराजा को अपनी वस्तुएँ भेंट करते थे तो उनकी प्रशंसा की जाती थी और कुछ इनाम भी इन्हें मिलता था।[1]

**ख्यात की निष्पक्षता**

ख्यात में अंकित तथ्य वणसूर जादूदान और जोशी आईदान के द्वारा लिखे गये हैं। जो तखतसिंह के समसामयिक हैं और अधिक संभावना इनके राज्य-कर्मचारी होने की ही है अतः ये तथ्य प्रायः सही हैं। इस ख्यात के लेखन में कितनी निष्पक्षता है यह पक्ष भी विचारणीय है। सामान्य प्रसंगों के अलावा इस ख्यात में ऐसे प्रसंग आए हैं जहाँ तथ्यों को नजरअंदाज भी किया जा सकता था, परन्तु ऐसा नहीं किया गया है। इन प्रसंगों में महाराजा की प्रशासन में ढिलाई और विलासिता में समय नष्ट करने पर पोकरण ठाकुर की लताड़। आहोर ठाकुर से 13,000 रुपये का नजराने का रुक्का जबरदस्ती लिखवाना और पॉलिटिकल एजेन्ट द्वारा रुक्का वापिस दिलवाना, महाराजा बनने के कुछ समय बाद डावड़ी राधा को पासवान बनाने पर स्व० महाराजा मानसिंह की रानी भटियाणी का गंभीर रूप से नाराज होना और बडारण ढेलड़ी का राज्य-कार्य में स्पष्ट हस्तक्षेप आदि हैं। जो एक प्रकार से तत्कालीन महाराजा और राज्य कर्मचारियों की कार्य-पद्धति और रीति-नीति की विकृतियों को प्रस्तुत करती हैं। ख्यात में अंग्रेजों की प्रशंसा भी नहीं है, परन्तु उनकी प्रशासन-पटुता और तत्परता स्पष्ट रूप से वर्णित हैं। सन् 1857 की क्रांति के तथ्य वस्तुनिष्ठ हैं वहीं अंग्रेजों द्वारा बर्बरतापूर्ण ढंग से क्रांति को कुचलने की घटनाएँ भी स्पष्ट वर्णित हैं। कुल मिलाकर ख्यात के वृत्तांत काफी संतुलित हैं।

**ख्यात का महत्त्व**

इस प्रकार यह सम्पूर्ण ख्यात विक्रम की 20 वीं शताब्दी के प्रारम्भ में मारवाड़ की राजनीतिक, सामाजिक, सांस्कृतिक व आर्थिक परिस्थितियों पर

1. ख्यात, पृष्ठ 94

विस्तार के साथ प्रकाश डालती है। इस काल में राजनीतिक दृष्टि से अंग्रेजों का जो वर्चस्व रजवाड़ों पर बढ़ा था, उसके मूल्यांकन के लिए बहुत महत्त्वपूर्ण सामग्री इस ख्यात में है। साथ ही सन् 1857 की क्रांति के सम्बन्ध में भी इसमें प्रामाणिक सूचनाएँ अंकित की गई है।

**ख्यात की भाषा-शैली**

ख्यात की भाषा सरल और प्रवाहमयी है। इसमें राजस्थानी का मारवाड़ी आधारित मानक स्वरूप प्रयुक्त होते हुए भी अरबी, फारसी के प्रशासनिक शब्दों के परिवर्तित स्वरूप का व्यवहार स्वाभाविक रूप से हुआ है। इसकी शैली की सबसे बड़ी खूबी यह है कि हर बात स्पष्ट रूप से व नपे-तुले शब्दों में कही गई है। कहीं-कहीं अंग्रेजी शब्दों का प्रयोग मारवाड़ीकरण के साथ हुआ है, जैसे लंदन का ननण, सेक्रेट्री का सिकतर, शेक्सपीयर का सगसपीर और लार्ड का लाठ।

राजस्थानी ख्यात-परम्परा में बातों पर आधारित ख्यातों के अलावा उन्नीसवीं शताब्दी में लिखी गई शासकों की ख्यातों के दो रूप देखने को मिलते हैं—पहला घटनापरक और दूसरा रोजनामचा-परक। महाराजा मानसिंह की ख्यात-लेखन का आधार समय के क्रम से होते हुए भी मुख्य घटनाओं पर आधारित है, परन्तु महाराजा तखतसिंह की ख्यात प्रत्येक माह के अनुसार महाराजा की दिनचर्या के हिसाब से लिखी गई है। यद्यपि इसमें महत्वहीन तिथियों को बिल्कुल छोड़ दिया गया है फिर भी वर्णन पद्धति तिथियों के अनुसार ही चली है। इसीलिए इसमें प्रतिवर्ष पड़ने वाले त्यौहारों, उत्सवों और मेलों तथा महाराजा की वर्षगांठ आदि का वर्णन प्रत्येक वर्ष में हुआ है।

ख्यात का प्रारम्भ सं० 1900 से महाराजा मानसिंह की मृत्यु और तखतसिंह की गद्दीनशीनी से हुआ है और सं० 1929 में महाराजा तखतसिंह की मृत्यु के पश्चात् समाप्त हुआ है। ख्यात का मुख्य स्रोत सं० 1920 से 1925 तक बणसूर जादूदान की बही है। सं० 1926 से 1928 तक का वर्णन जोशी आईदान की बही तथा 1929 का वृत्तांत पुनः जादूदान की बही से लिया गया है।

इस ग्रंथ का सम्पादन दो हस्तप्रतियों के आधार पर किया गया है—

प्रति (क)—राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर
ग्रंथांक—15629, पत्र सं०—255, प्रति पृष्ठ पंक्ति—20-22,
प्रति पंक्ति अक्षर—21-22, आकार—32×25 सेमी०

प्रति (ख)—राजस्थान राज्य अभिलेखागार संग्रह, बीकानेर
फोटो कापी सं०—$^{2}\frac{7}{8}{}^{9}$, पत्र सं०—521, प्रति पृष्ठ पंक्ति—30-31
प्रति पंक्ति अक्षर—20-21, आकार—42×29 सेमी०

मूल प्रति (क) के अन्त में ग्रंथ का लेखन-संवत् और लिपिकार आदि का नाम नहीं दिया गया है। इस मूल प्रति का वृत्तांत संवत् 1929 की जेठ वदि के प्रारम्भ में समाप्त होता है। इस ख्यात का मूल लेखक एक व्यक्ति नहीं है। जैसाकि ऊपर इंगित किया गया है, इसका वृत्तांत वणसूर जादूदान और जोशी आईदान की बहियों से नकल किया गया है। जिससे प्रतीत होता है कि प्रतिलिपिकार ने इन दो बहियों की नकल ही उतारी है, परन्तु अपनी ओर से सम्भवतः कोई वृत्तांत नहीं मिलाया है। अतः उसने ग्रंथ के अन्त में लेखन संवत् नहीं दिया है। जहाँ तक इस पूरी ख्यात की प्रतिलिपि के समय का प्रश्न है, क्योंकि ख्यात का वृत्तांत संवत् 1929 की जेठ वदि के प्रारम्भ में समाप्त होता है, अतः प्रतिलिपि का संवत् इसके पश्चात ही अनुमानतः 20-25 वर्ष बाद का रहा होगा।

इन दो प्रतियों में से (क) प्रति को मूल प्रति रख कर (ख) प्रति के ऐसे अंश पाठांतर के रूप में परिशिष्ट-1 में दिये गये हैं, जिनमें (क) प्रति से कुछ भिन्न या अधिक सूचनाएं अंकित हैं। परिशिष्ट-2 में अध्येताओं की सुविधा के लिए नामानुक्रमणिकाएँ भी दे दी गई हैं।

महाराजा मानसिंह व तखतसिंह की ख्यातों का सम्पादन-कार्य मुझे राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर के विद्वान निदेशक डॉ० फतहसिंहजी ने कई वर्षों पूर्व सौंपा था। महाराजा मानसिंह की ख्यात के प्रकाशित हो जाने के बाद भी यह ख्यात कई कारणों से शीघ्र प्रकाशित नहीं हो सकी, परन्तु अब इसके प्रकाश में आ जाने से मुझे आशा है मुख्यतः मारवाड़ राज्य और सामान्यतः 19 वीं शताब्दी के राजस्थान पर शोध-कार्य करने वाले विद्वानों के लिए एक उपयोगी साधन-स्रोत उपलब्ध हो सकेगा।

इस ग्रंथ को राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान से प्रकाश में लाने के लिए प्रतिष्ठान के निदेशक डॉ० पद्मधर पाठक और प्रकाशन विभाग के अधिकारियों का मैं हार्दिक धन्यवाद ज्ञापित करता हूँ, जिन्होंने इस कार्य में पूरी रुचि के साथ सहयोग किया। डॉ० विक्रमसिंह राठौड़ और श्री भंवरलाल सुथार को भी साधुवाद देता हूँ, जिन्होंने इस ग्रंथ के परिशिष्ट-1 को तैयार करने आदि में मेरा हाथ बंटाया।

—नारायणसिंह भाटी

# संवत् १९०० का विवरण

।। श्रीगणेशाय नमः ।।

श्री नाथजी साय छै

महाराज श्री मानसिंघजी बैकुंठ वास कीयो संमत १९०० रा भादवा सुद ११ पाछली रात रा जिण दिन सूं लगाय महाराज श्री तखतसिंघजी संमत १९२९ माह सुद १५ तांई राज कीयो जठा तांई री ख्यात।

संमत १९०० रा भादवा सुद १२ नै सूरज ऊगां[1] नाजर सालगरांम जनांना में जाय अरज करी—श्री हजूर साहब बैकुंठ पधारीया। जद रांणीजी श्री चौथा देवड़ीजी नांव श्रेजन कंवर देवड़ा अखैसिंघजी री बेटी गांव निमज रा जिका पिंडां नै उणां री डावड़ी[2] राधा नै पड़दायतीयां[3] च्यार फूलवेल जी, सुखवेलजी, चनंणरायजी, रीधरायजी जुमले जणियां छव ने सत आयौ सु श्री हजूर वीस तथा पचीस दिनां सूं मंडोर विराजता हा, सो किला सुं सतियां री असवारी सिरे बजार होय मंडोर श्री भैरूंजी रा मिंदर कनै नै बाग री पोळ बारणे ऊभा रया जितरे श्री हजूर साहबां रो खासो[4] बाग मांय सूं पधार गयौ। तरै श्री देवड़ीजी साहब श्री हजूर साहबां रौ सरीर देख सिंघवी सुखराज वनराजोत नै फुरमायौ—श्रीजी साहबां रौ सरीर ईसो किण कियौ? जदे सुखराज अरज कीवी कै आप सूं किसो छांनो है[5], जद पाछो फुरमायौ—श्रीजी साहबां रौ सरीर करण वाळां रौ ने म्हांसूं विछोवो[6] राखियो जिणां री लुगायां[7] रै ईणीज तरै[8] विछोवो रहिजो। इतरा आखर[9] फुरमाय सिंघवी सुखराज नै एक

---

1. सूर्योदय होने पर 2. दासी 3. पर्दे में रहने वाली रखेलें 4. विशेष प्रकार की पालकी 5. आप से क्या छिपा हुआ है 6. वियोग 7. स्त्रियाँ 8. इसी तरह 9. अक्षर।

संमत १६०५ रा मीगसर बद २ असवारी गढ़ ऊपर सु सिंघवी अषैराज रै तळाब षधारीया नै उठै आगै अजंट मालकम साहब थो जिण सु अध घड़ीक बतळावण हुई। पछै कायलांणे पधारीया सो रात रा उठै विराजीया। नै दूजे दिन उठा सु असवारी प्रभात रा बाळसमंद दाषल हुई।

मीगसर वद ७ कंटाळीये ठाकुर गोरधनदास सींभुसिंघोत नै मुजरो हुवौ नै पछै बाळसमंद सु असवारी गढ़ दाषल हुई।

वद ८ असवारी गढ़ ऊपर सु बाळसमंद पधारी।

वद ११ परबतसर री हाकमी जोसो सांवतरांम नै इनायत हुई। नै मेड़ता रा चोतरा[1] री पोतदारी भंडारी जोगीदास रै हुई। नै श्रीजी साहबां री असवारी नागोरी दरवाजे होय गोळ री घाटी रै मारग गढ़ दाषल हुवा।

वद १३ असवारी सिंघवी अषैराज रै तळाब नजीक होय रीषा वेरा कनै होय केवड़ा री गाळ[2] आगे अजंट मालकंम साहब गया था जिण कनै पधारीया सा नाळ रो बाळो रोक नै तळाव बंदावणो[3] जिण मुदे, सो नीजर गुदरायो। पछै उठा सु पाछी असवारी कीले दाषल हुई।

वद अमावस असवारी सूरज वेरै पधारी सो वाग निजर गुदराय उठा सु काळीवेरी कनै पधार सिरकार री सांडीयां निजर गुदराई। पछै उठा सु बाळसमंद दाषल हुवा।

संमत १६०५ रा मीगसर सुद ३ अजंट मालकम साहब बाळसमंद आया सो पठा ऊपरली बगेचो में मुतसदी, षवास, पासवांन वगैरे सारा उभां बतळावण हुई। पछै घड़ी दो अेकं एकंत रया। पछै साहब नै सीष हुई।

सुद ४ असवारी बाळसमंद सु भाषर रै मारग होय तिरसींगड़ी कनै होय कायलांणे मैलां दाषल हुवा। नै नीमा सांम रा उठा सु गढ़ दाषल हुवा।

मीगसर सुद ६ गढ़ ऊपर सु असवारी हुई, सो बाळसमंद पधारीया।

सुद ११ अजंट मालकम साहब दोय घड़ी दीन लारला रा बाळसमंद आया सो बगेची में तळाब रा पठा कांनी डेरो षड़ो हुवो थो जिण रै मुढा आगे

1. कर वसूल करने का स्थान 2. दो पहाड़ों के बीच का गहरा स्थल 3. तालाब बनवाना

साईवांन हेटे विछायत हुई, जठै विराजीया। नै साहब सु बतळावण हुई, पछै सीख हुई।

सुद १३ असवारी बाळसमंद सु कायलांण पधारी। उठै सिकार कर नै पाछो असवारी किले दाषल हुई। नै अजंट मालकम साहब आज अठा सु अेरणपुर री छावणी नै चढ़ीया।

संमत १६०५ रा पोस वद १ श्रीजी साहबां रो असवारी जनांना समेत गढ़ ऊपर सु बाळससंद पधारी। नै उदैपुर सू चूंडावत समरथसिंघ लंसांणी वाळो रांणाजी श्री सरूपसिंघजी रो षलीतो माजी श्री भटीयांणीजो रै नांवे ले नै आयौ सु करमसोत भांनीसिंघ गांव डांवरा वाळा रो मारफत मालम कराया नै.....................................................................................
चावो सो रांणाजी सारो अंगरेजां कनै-कराय देसी परंत आप रांणाजी रै नांवै रूकौ इण मसोदे लिषाय दीरावो तथा महाराज श्री विजैसिंघजी श्रीजी दुवार जावता सारू फौज राषी जिणरी षरची में महाराज श्री विजैसिंघजी तथा राणाजी श्री.....................................................................................
सो आज तांई म्हारा राज नोचे है नै कीताक समाचार चुंडावत समरथसिंघ मालम करसी। श्रो मसौदो वाच श्री माजीसा फुरमायौ कै मारै फोरंगीयां कनै कांम करावणो न्हीं[1] ना मै रूकौ लिषां। म्हारी तरफ सु थांनै सीष है। तरै अठा सु परा गया।

वद ३ श्रोजी साहबां री असवारी बाळसमंद सु गांव वासणी कनै होय गांव आंगणावा कनै होय आंगणावा री सींव में सिकार कर पाछा बाळसमंद दाषल हुवा।

वद ६ अंगरेजां रै नै लाहोर वाळां रै झगड़ौ हुवौ। जिण में अंगरेजां री जीत हुई तिण री तोपां री सिलकां २१ हुई।

वद १२ श्रीजी साहबां री असवारी बाळसमंद सु सूरसागर पधारीया। सो पैला अजंट मालकम साहब अेरणपुर सु वद ६ ने आय गया था तिणां सु मुलाषात हुई नहीं, साहब रे सरीर में तकलीफ थी, जिण मुदा सु। सो बड़ला कनै असवारी ढब नै कांमेतीयां साथै साहब रो सुष पुछायो।[2]

---

1. मुझे अंगरेजों से कोई काम नहीं करवाना है 2. तबियत के बारे में पुछवाया

नै साहब पाछी सिलांम कवाई। पछै उठा सुं असवारी हुई सो गांव पाल सलावस रे कांकड़ ऊपर सिकार कर पाछा बाळसमंद दाषल हुवा।

पोस वद १३ अजंट मालकम साहव बाळसमंद श्री हजुर में आया। मोतीमैल में घड़ी दोय इकंत बतळावरा हुई।

संमत १६०५ रा पोस सुद १ अजंट मालकम साहब अठा सुं अजमेर नै चढ़ीया।

सुद ३ रास रा ठाकुर रा बेटा भोमसिंघ नै घर री सीष हुई।

सुद ६ अठा रा अजंट साहब री वकीलायत म्हेता विजैमल नै हुई, तिरा रो दुपटो इनायत हुवौ।

सुद ७ श्रीजी साहबां री असवारी बाळसमंद सु कायलांणे पधारिया। सो नाळा री गाळ में नवो तळाब हुवै जिरा री नींव दिरोजी सु निजर गुदरीजी। पछै उठा सुं असवारी किले दाषल हुई।

सुद ८ अदालतां री दरोगायां ईरा मुजब हुई—
फौजदारी पटानवेस पंचोळी धनरूप नै।
दिवांणी अदालत महाराव राजमल नै पटानवेसी पंचोळी नवलमल नै।
अफील[1] री अदालत लाला दौलतसिंघ नै।
चित्रसेवा री भं० गेवरचंद नै व्यास जेठमल नै।

पछै श्रीजी साहबां री असवारी गढ़ ऊपर सूं बाळसमंद पधारीया।

सुद १२ भाद्राजरा रा ठाकुर घरां सु आया तिरा रो मुजरो हुवौ।

पोस सुद १३ तथा १४ असवारी जनांना समेत बाळसमंद सुं कायलांणे पधारिया।

संमत १६०५ रा माह वद ४ असवारी जनांना सेत (समेत) कायलांणा सुं बालसमंद पधारिया।

---

1. अपील

वद ५ अंगरेजां रै लाहोर वाळां सुं झगड़ौ है सो मुलतांन में अंगरेजां रो अमल हुवौ तिण रा समाचार वकील म्हेता विजैमल रा कागद सुं मालम हुवा। तरै षुसी री तोपां री सिलकां २१ हुई।

वद १० बूंदी सु विरांमण व्रिजबलभ आयो तिण नै आसीरवाद हुवौ। नै उठा री रयासत समंदि[1] उभां उभां[2] अरज कीवी सो श्रीजी साहब षातर फुरमाई।

वद ११ माजी श्री चावड़ीजी, नै श्री भुवाजी, श्री वाभीजी साहब वगैरे जनांनी असवारी किला सुं बालसमंद दाषल हुवा।

संमत १६०५ रा माह सुद ५ रांणीजी श्री तुवरजी नै श्री तीजा भटीयांणीजी पैला परणीजिया जिणां री जात देण नै जनांना समेत असवारी मंडोर पधार जातां दे पाछा बालसमंद दाषल हुवा।

माह सुद १२ अंगरेजां रै लाहौर वाळां सुं झगड़ौ जारी है सो मुलतांन में तो अमल पैली हुय गयो थो नै किलां में अमल हमार हुवौ तिण रा समाचार मैता विजैमल रा कागद सुं मालम हुवा। तिण री षुसी री सिलकां २१ हुई।

सुद १३ असवारी बालसमंद सु किले दाषल हुई।

संमत १६०५ रा फागण वद १ श्रीजी साहबां री असवारी किला ऊपर सुं कायलांणे पधारी सो रात रा उठै ही विराजणो हुवौ।

फागण वद २ असवारी कायलांणा सुं किले दाषल हुवा। और रांणावत गभीरसिंघ री बेटी आसोप रा ठाकुर सिवनाथसिंघ वषतावर सिंघोत नै परणाई। सो आज रा सावां व्याव हुवौ सो रांणावत गंभीरसिंघ री अरज सुं श्री दरबार सुं उमराव, मुसदी, षवास, पासवांनां नै व्याव में मेलीया।

वद ८ तालीम री डावड़ी पारबती रांमसरण हुई। तिण रै लारै कारज[3] पोकरण री हवेली में हुवौ।

सुद ३ अठा रा अजंट साहब मालकम साहब अजमेर कांनी गया सो आज अठै आया तिणां री पेसवाई में दिवांण वषसी सदामंद मुजब गया।

1. रियासत के सम्बन्ध में 2. खड़े-खड़े 3. मृत्यु भोज आदि

फागरण सुद ५ पोकरण ठाकुर वभूतसिंघ सालमसिंघोत नै मौसर हुय बतळावरण हुई ।

सुद ६ अजंट मालकम साहब गढ़ ऊपर श्री हजूर में आया । श्रीजी साहब सांमा फलसा तांई पधारीया । पछै पाछा पधार आथूणा षावका रा झरोंषा में विराज साहब सु घड़ी दोयक इकंत बतलावण होय सीष हुई ।

सुद ६ अंगरेजां रै सिषां सु झगड़ौ जारी थो सो हमार सिष सेरसिंघ अठारि वाळों सु झगड़ौ हुवौ तिण में अंगरेजां री फतै हुई, रा समाचार अजंट साहब रै आया । नै अजंट साहब श्री हजूर में मालम कीया तिण री षुसी री सीलकां २१ हुई ।

सुद १२ तथा १३ डंडीयां री गैर दौलतषांना रा चौक में हुई । मुसदी, षवास, पासवांन सारां नै हुकम पांथो[1] सु जलुसी पोसाषां कर हाजर हुवा । नै पींडां[2] जलूसी पोसाष जवारायत[3] पधराय नै गैर रमीया । नै मुसदी, षवास, पासवांन सारा रमीया ।

फागरण सुद १४ डंडीयां री गैर फेर दौलतषांना रा चौक में हुई । सो श्रीजी साहब पिंडां नै आयसजी श्री लिषमीनाथजी महाराज पींडां रमीया ।

सुद १५ होळी रो दरबार आज चंद्रप्रब[4] थो जिण सु हुवौ नहीं । नै प्रबरो दांन सदामंद मुजब हुवौ ।

संवत १९०५ रा चैत वद ४ आसोपा व्यास सुरतरांम नै वेटा महारांम नै श्री माजी साहब रै मुदे कैद थी सो आज बारे महीनां री हाजर जांमनी[5] ले सीष हुई । नै पछै तीसरा पोर रा असवारी अजंट साहब रै बंगले पधारी । सो अजंट साहब जोसीयां री बगेची रा भुरज तांई सांमा आया । पछै साथै-साथै पधार मैल में विराज साहब सु बतळावण हुई । पछै उठा सु पाछा किले दाषल हुवा ।

वद ५ श्री हजूर री असवारी फाग री हाथी रै हौदे विराज हुई । षवासी में पोकरण ठाकुर वभुतसिंघ सालमसिंघोत बैठा । नै मुसदी, षवास,

---

1. आदेश पहुंचा 2. दरबार स्वयं 3. हीरे पन्नों आदि के गहने 4. चंद्र-ग्रहण
5. बुलाने पर हाजिर होने की जमानत

पासवांन सारां नै पीचरका दिरीजीया नै कपडां रा कोठार सु गुलाल रा थेला दड़ीयां साथे थी। सो मारग में सीरे बजार रंग रा पांणी तथा दड़ीयां सु षेल हुतां थकां मांयलेवाग दाषल हुवा। पछै जनांनी असवारी किला ऊपर सु हुई। सो मांयलेवाग दाषल हुई।

चैत वद ८ गुडला (घुड़ला) रो मेलो देषण नै असवारी तळेटी रा मैलां पधारी सो विचला झरोषा में विराज मेळो निजर गुदरायौ। पछै उठा सु गढ़ दाषल हुवा।

वद ९ गढ़ ऊपर सु असवारी गोळ री घाटी रै मारग होय मांयलेवाग दाषल हुवा।

वद १३ अजंट मालकम साहब आबूजी जावे तिण सु मीजमांनी मांयलेवाग में हुई। सो साहब आया। सो कंवळ चौक में विछायत हुई। जठै बैठा घड़ी दोयेक बतळावण हुई। पछै उठा सु ऊठ बगेची में षांणा री तयारी हुई। जठै षांणो षायौ नै बगेची कनै आतसबाजी छुटी। नै फूलां रा चौसरा नै पांनां रा बीड़ा दिया। नै सिंघवी फौजराज नै म्हैता विजेमल साथै रै कंवळ चौक में मकरांणा रो मैल देषायौ। पछै साहब सीष कर सूरसागर गया।

सुद ३ श्री गवर री असवारी किला सु मांयलेवाग जलूस सु सिरे बजार होय मांयलेवाग हुई। सो झालरा रा पठा ऊपर विछायत होय उठै विराजी ने सैर रा ईसर गवर[1] उठै आया। नै श्रीजी साहब पौळ ऊपरला मैल ऊपर कनातां बंदीज जाबता में विराज मेळो निजर गुदरायौ।[2] रात घड़ी तीन आयां गवर माता पाछी उणी मारग[3] होय गढ़ दाषल हुई।

चैत सुद १० अजंट मालकम ताहब आबूजो जाय सो आज साष करण नै मांयलेवाग में आया। नै सीष कीवी। सो सुद १३ नै अठा सु चढ़ीयौ।

संमत १९०५ रा वैसाष वद २ लालजी श्री मोतासिंघजी पड़दायत लछरायजी रा जिणां नै बोदरी नीसरी जिण री कागे जात दिरीजी।

वैसाष वद ३ सांभर सु समाचार आया। हाकम भंडारी कांनचंद रा केकुंड नै चौक सदामंद आंपणी हद में है सो हमार जैपुर वाळा हमके गैर

1. ईसर व गौरी की मूर्तियें　2. निरीक्षण किया　3. उसी रास्ते से

उठा तांई ले ग्राया । सो इंण रो बंदोबसत हुवौ चाहिजे । ग्रा मालम हुई तरै मुते लिषमीचंद ग्ररज कीवी इंण रो कोई दसताग्रेवज[1] हुसी तो व्यास सुरतरांम कनै हुसी सो उण नै पुछावै । जद सुरतरांम नै बुलाय नै फुरमायौ कै थारै कनै कोई सांभर रा कुंड रा दसताग्रेवज हुवै सो हाजर कर । तरै मिसतर कमिंडस साहब रो कागद कुंड चौक राठौड़ां रो है—ईसा मुदा रो कागद व्यास सुरतरांम रै नांव रो थो सो उण नांजर कीयो । वो कागद री नकल हाकमां नै विड़ोजी[2] । जिण सुं जेपुर वाळां नै कायर कीया[3] ।

संमत १९०५ रा वैसाष सुद ३ ग्राषातीज रो दरबार मांयलाबाग में हुवौ नै उमराव, मुतसदी, षवास, पासवान सारा हाजर हुवा नै मिंदरां रा दुपटा सेलीयां पधरीजी नै व्यास तिलक कीयो नै प्रोहोत ग्रारती कोवी नै घड़ी २ तांई बीराजीया । नै उठा सुं उठ दोढी सिरे पोळ पांतीयौ हुवौ जठै पधार वीराजीया, थाळ पधरीजीया । उठै हीज ग्ररोगीया । ग्रौर उमरावां रै थाळ ग्राया सो जीमीया । पछै दरबार बोड़ उमरावां नै सीष हुई ।

वैसाष सुद ६ पोहोकरण रा ठाकुरां नै मांयलेवाग सुं घरां री सीष हुई ।

वैसाष सुद १२ मांयलावाग में वभूतसिंघजी, सीवनाथसिंघजी री हवेली रै लारै चौक जिण में घोड़ा फेरीया । सुद १३ नै उणीज चौक में घोड़ा फेरोया ।

वैसाष सुद १४ केरसाली रा सबब[4] सुं ग्राज धांन ७ सेर रो हो गयो नै मीनषां रै हातै रुपीयां साटे भी ग्रायौ नहीं ।[5] जीण सुं बारले गांवां सु ग्रादमो माथै पोटां बांद धांन लाया जिणां रो हासल माफ कीयो । ग्रौर सींजा रा नरसींघ चतुरदसो रो मेळो धांन मंडी में सदामंद मुजब हुवौ ।

संमत १९०५ रा जेठ वद ५ श्री माहाराज कंवार रांणीजो श्री बड़ा भटीयांणीजी रा छोटोड़ा तिणां नै सोतला नीसरी सो वद ४ नै रात देवलोक हुय गया सो ग्राज कागे दाग हुवौ ।

जेठ वद ११ श्रीजी साहबां री सालग्रे जेठ सुद १३ नै हुवै तिण रा उछव री ग्रजंट साहब बाहादुर रै मेजमांनी री जीनस[6], मीठाई, मेवो वगेरे वकील म्हैता वीजेमल हस्ते ग्राबूजी म्हैलीजी ।

---

1. दस्तावेज 2. बन्द करके हाकिम के पास भेजी गई 3. जयपुर वालों को शर्मिंदा होना पड़ा 4. अकाल की वजह से 5. रुपये देने पर भी अनाज उपलब्ध नहीं हुआ 6. वस्तुएँ

जेठ वद ७७ (अमावस) बाईजी श्री चांदकंवर बाईजी नै सील निसरी सो कागे सील माता रै थांन वरणीयां वीरांमण १८····री बैसांणी पुजापो पेटीया कोठार सु दीरीजीया । सील माता तुष्टमांन हुई ।[1]

जेठ सुद ८ श्रीजी साहबां रै सालग्रे रै उछव रो समुसो किले उपर हुवौ ।

जेठ सुद १३ श्रीजी साहबां री सालग्रे[2] रो दरबार मांयलावाग कंवळ चौक में हुवौ । उमराव, मुतसदी, षवास, पासवांन वगैरे हाजर । मुजरो हुवौ । मिंदरां रा दुपटा सेहलो पदरीजीया । व्यास तीलक और प्रोहीत आरती कीवी और सारां री निजर निछरावळ हुई । नै पछै दरबार बोडीजीयो नै सीरदारां वगैरां नै सीष हुई ।

जेठ सुद १४ बड़ा महाराजाजी श्री मांनसिंघजी साहबां रा वाभा सरूपसिंघजी, सोवनसिंघजी, नै वभूतसिंघजी रा बेटा मदनसिंघजी री सगाई देवलीये प्रतापगढ़ रावत सांवतसिंघजी री पड़दायत रा बेटा गुमांनसिंघजी री बेटीयां सु हुई । तिणां रो सावो असाड़ वद ८ रो ठेरीयो । तीण री जांन आज अठा सु चढ़ी नै मदनसिंघजी रा नांनेरो सिकर जठा सु मांयरो इण मुजब—हाथी घोड़ा ४, नै मदनसिंघजी रै गेणौ—कड़ा, मोती, मोतियां री कंठी, सीरपेच, मदील दुपटो, वागो लफंघिरां रो[3] नै रोकड़ रु०.......) सोरपाव तथा बेस ३५० नै मदनसिंघजी रा·············································· ।

संमत १९०५ रा असाड़ वद ८ श्रीजी साहबां रो व्याव केलावा रा तुंवर ग्यांनसिंघजी री बेटी सु मांयलावाग हुवौ ।

असाड़ वद १३ श्रीजी साहबां रै व्यांव री कुसी री निजर निछरावळां सीरदारां, मुतसदी, षवास, पासवांनां कीवी ।

असाड़ सुद २ वकील मेता वीजेमल आबूजी सु बेटा रा व्याव ऊपर पैला आयो थो सो आज पाछो चढण रौ मुजरो हुवौ ।

असाड़ सुद ८ श्रीजी साहबां री असवारी केवड़ा री नाळ में नवो तळाब तषतसागर हुवौ, जठै पधारीया, सोझतीये दरवाजे हुय जाळोरी दरवाजे,

---

1. शीतला प्रसन्न हुई 2. साल गिरह 3. वस्त्र जिनके कीमती कोर गोटे आदि लगे हुए

वषतसागर गांव सु तले हुय केवड़ां री नाळ पधारीया। पठा ऊपर विराजीया श्रौर हमार रा मेह सु नवो जळ श्रायौ सु नीजर गुदरायो नै उठा सु कायलांणे पदारीया। उठा रा कमठो निजर गुदराय कीले पदार उठा रौ कमठौ नीजर गुदरायौ। नै पछै गोळ री घाटी हुय मांयलेवाग दाषल हुवा।

श्रसाड़ सुद १३ बाईजी श्री चांदकंवर बाईजी नैं सीतळा माता तुष्टमांन हुवा तिणां री जात कागे दीरीजी।

श्रसाड़ सुद १५ माहामिंदर में श्रायसजी माहाराज श्री लिषमीनाथजी माहाराज वड़ो उपगारी कांम कीयो कै २ वरस तक जोधपुर में दुमार रही[1] सो ईंणा मामींदर रा हवद रात रा भराय देता ३ श्ररठां सु। सो मामिंदर जोधपुर वगैरे कसबे रो लोग पांणी ले जावता। तीणां रैं वड़ी श्रासांनी रैती। सो तळाब मांय सु भर नै लावै जीण तरै लावता। नै घड़ा कोरा धराय दीया[2] सो किणी रो घड़ो फूट जावतो तीणां नै देता। ईण बात सु ईणां रौ जस हुवौ।[3] श्रौर ईणीज वरस में श्री माहारांणीजी श्री रांणावतजी रा कांमैती पंवार नारकण जैपर रा गांवां रो गौड़ व्रिरांमण गोमंदरांम गुरां मोतीचंदजी कनै रहैतौ तिण नै बुलाय केयो कै चांदकवर बाईजी रैं सगपण रो जैपर माराज सूं हुवै जीसो उपाव[4] करौ। जद उण केयो कै ठीक है। श्रा कहै—श्रासोपा बलरांमजी सु मीळीयो। नै केयो कै श्राप श्रागे जैपर महाराज जगतसिंघजी रैं नै जोधपुर महाराज मांनसिंघजी रैं १८६९ में रीत रो मोटो श्रांटो पड़ीयौ जिण री दुरसती कराई।[5] सो श्रौ बाईजीसा रो सगपण हुणो सो श्रा तो हुती वात है। सो ईण रो उपाव श्राप करौ तो राज सूं श्रापरै श्राजीवगा हुय जाय। तरै कैयो कै हजूर साहब श्रीमुष सूं फुरमावै श्रौर षरच रो बंदोबस्त हुय जाय तो करां। जद उण केयो कै नारकरण कनै श्राप चालो तथा श्रापरा बेटा नै म्हैलो, तरै उणां श्रापरा बेटा परसरांम, पोता गंगाराम नै म्हैलीया। सु नारकरणजी सूं वातां हुई। सो नारकरण षरच रौ बंदोबस्त कर दीयौ। नै कैयो कै संबंद बावत जैपर रैं मुसाहबां रा कागद म्हांरै नांवे श्राय जाय तौ जैपर री वकीलायत थांरै नांवै कराय देणी। जद श्रठा सूं

---

1. जल की कमी 2. नये घड़े रखवा दिये 3. खूब यश फैला 4. उपाय 5. सम्बन्ध में श्रड़चन श्राई उसे सुलझाया

फरसरांम, गंगारांम, गोमदरांम जैपर गया नै अठा सूं बलरांम कनै सूं कागद २ लिषाय ले गया —

१ तो राव जीवणसिंघजी दूणी वाळां रै नांवे। नै दूजो हलदीया राव गंगादास चुतरभुज रा रै नांवे।

सो उठे जाय कागद दे ऊणां सूं मिळीया।[1] नै समाचार सारा सगपण बाबत रा कया। तरै राव जीवणसिंघजी, नै हळदीये गंगादास जैपर महाराज रांमसिंघजी सु अरज किवी। जद महाराज साब हांकारो भर लीयो। जिण रा कागद राव जीवणसिंघ रो नै हळदीया गंगादास रा कागज ५ वार नारकरण रै नांवे आय गया। जद नारकरण श्री हजूर में अरज कीवी—तरै श्री हजूर साहबां मुता लिषमीचंद नै फुरमायौ कै बाई रै सगपण रो हांकारो[2] भरीज गयौ है।

तरै लिषमीचंद पोकरण वाळां नै कयौ कै मुकत्यार[3] जैपर रै राज में थांरा सारा है। नै सगपण रो होंकारो प्रबारो[4] भरीज गयो। तरां पोकरण रा ठाकुरां गीजगढ़ जुंजारसिंघजी नै सामोद रावळ सिवसिंघजी नै ओलंभो[5] लिषीयो कै ओ सगपण थांरै सांमल हुय हुवौ कै थांरै प्रबारो हांकारो भरीज गयौ। जिण ऊपर ईणां महाराज रांमसिंघजी सु अरज कीवी कै ईतरौ मोटो कांम हुवै जिण री मांनै षबर नहीं पड़ै नै आप प्रबारो हांकारो भराय लीरावे सो ईतरो मोटो कांम म्हां बीनां प्रबारो हुणो नहीं चाईजे। जिण ऊपर माराज रांमसिंघजी फुरमायौ कै ठीक है, थांरी मारफत करो।

जद उठा सूं जुंजारसिंघजी, नै सींवसिंघजी, पोकरण बभूतसिंघजी नै लिषीयौ कै सगपण रौ होकांरो भर लिजो। अठै म्हे वात जमाय लीवी है। जदे मूता लिषमीचंद नै कहे नै अरज कराई। नै लिषमीचंद ईण तरै अरज करी—कै बाईजीसा रो सगपण प्रबारो षेवट[6] सु हुवै है। सो रावळजी उठै मुसाहब है सो हुण देला न्हीं।[7] नै ईणां रै सांमल हुवै तो हुय जाय कीहुं कै गीजगढ़ जुजारसिंघजी नै लिषावै सो रावळजी उणां रा साळा है सो औ पार तुरत घाल देसी। नै दूजा दूजा सगपण रो उदम[8] करे जीणां नै बुलाय लीरावे। जरां नारकरण नै बुलाय फुरमायौ कै थांरै हस्ते सगपण वास्ते म्हैलीया है

---

1. पत्र देकर उनसे मिले 2. स्वीकृति 3. प्रभावी अधिकारी 4. बाला-बाला 5. उलहाना 6. प्रयास 7. नहीं होने देंगे 8. उद्यम

जीणां नै बुलाय ले। म्हे प्रबारो सगपण कर लेसां। तरै नारकरण परसरांम वगैरे नै पाछा बुलाय लीया। ऊण दीन सु सगपण री बातचीत पोहोकरण ठाकुरां री मारफत होण लागी।

## संवत् १९०६ का विवरण

संमत १९०६ रा सांवण वद ६........वा गाने, नै सेठ नाथुरांम नै अन रा कोठार री षांनसांमा रै कांम री भोळावण हुई।

सांवण वद ७ षास हवालो ठेरीयो सा. रूगनाथ रै ईजारै १९०५ रा असाड़ सुद १५ तांई रो थो सो षालसे हुय ईतरा मुसाहब सांमल[1] हुवा—

म्होणोत प्रतापमल
जोसी सिवनारायण
नै नागर मेतो संकरलाल पाटण रो
नै पोतदार व्यास कनीरांम गीरधरोत सुरंतरांमोत
नै नाजर हरकरण री तरफ सू पंचोळी रंगरूप

ईतरा जणा सांमल हुय कांम करणो। नै उमेंदवारां रा आगै............ २०) री प्रत सु लगाय १०) रै म्हीने तांई रा हवालदार मेलणा। प्रबारा कोई मेलण पावै न्हीं। पांचां री सला सु म्हैलणो।[2] पछै हु तेई हवाले मात्र हवाला रा गांवां में हवालदारां नै लिष दीवी तथा वहीर कीया। जिणां नै भोळावण दे दीवी कै भोम और डोळी[3] गांवां मे है जीणां रो धांन आवै जीको अटकाय दीजो। नै गांव २२ जोधपुर रा किला तालके हुवा।

संमत १९०६ रा सांवण सुद ३ अजंट मालकम साहब आबूजी सू आया। सो दिवांण वगसी सदामंद मुजब पेसवाई में गया नै सूरसागर पुगाय आप आपरै ठीकांणे आया।

सांवण सुद ५ मालकम साहब मांयलेवाग आया। नै श्री हजूर साहब विचली पोळ तांई सांमा पधारीया। पछै कंवळ चौक में बीछायत हुई, जठै

1. मिलाजुला 2. पांच ही लोगों की सहमति से हवालदार नियुक्त किये जावे 3. पुण्यार्थ ब्राह्मणों, साधों आदि को दी हुई जमीन

विराजीया। साहब पसवाड़े गलीचा पर बैठो। २ घड़ी बतळावण हुई। पछै अंतरपांन कर सीष दीवी।

सांवण सुद १५ राषड़ी रो दरबार मांयलेवाग में कंवळ चौक में हुवो। उमराव, मुसदी, षवास, पासवांनां नै मुजरो आसीरवाद हुवौ। मिंदरां रा दुपटा सहेली पदरीजिया। व्यास तीलक, प्रोहीत आरती कीवी पछै राषड़ियां पधरीजी। घड़ी २ सु दरबार बोड़ सारां नै सीष हुई।

संमत १९०६ रा भादवा वद २ असवारी गोळ री घाटी रै मारग सूं सूरसागर पधारी। साहब जोसीयां री बगेची तांई सदामंद मुजब सांमो आयौ। नै उठै सु सूर(सा)गर पदार सदामंद रा म्हैल में वीछायत हुई। रात २ घड़ी वातां हुई। पछै उणीज रस्ते[1] पाछा मांयलेवाग दाषल हुवा।

भादवा वद ९ अजंट मालकम साहब मांयलेवाग श्री हजूर कनै आया। बगेची में बिछायत हुई जठै वीराजीया। साहब सु वतलावण १ घड़ी तो कांमेतियां सांमल हुई। पछै घड़ी ३ ईकंत हुई। पछै साहब नै सीष हुई।

भादवा वद १२ अजंट मालकम साहब अजमेर चढ़े सु सीष करण मुदे मांयलेवाग श्री हजूर साहबां कनै आया। नै कंवळ चौक में वीछायत हुई, जठै बैठा। २ घड़ी ईकंत रया। पछै सीष कर प्रबारा अजमेर नै चढीया।

संमत १९०६ रा भादवा सुद १ असवारी घोड़ा फेरण पधारी। सो मेड़तीये दरवाजे हुय वावड़ीयां पधारीया। नै मेह सरू हुवौ तांई[2] घोडां फेरता वरसते मेह में सेषावतजी रै तळाब तांई पधारीया। नै तळाव ऊपरले मैल घोड़ो ढबायो। नै तळाब निजर गुदरायो। नै पछै वरसता मेह में पाछा पधार मांयलेवाग दाषल हुवा।

भादवा सुद ११ अजंट मालकम साहब अजमेर सूं पाछा आया। सो पेसवाई में दिवांण, बगसी सदामंद मुजब गया। साहब सूरसागर दाषल हुवौ। और अठै आयां री मीजमांनी री जिनस अन रा कोठार सूं सदामंद मुजब म्हैलीजी। और श्रीजी साहबां री असवारी गुलाबसागर ऊपर लाल बाबे रे मिंदर रै डागळै कुरसी ऊपर बीराजीया। नै ठाकुरजो री रेवाड़ीयों जुलण[3]

---

1. उसी रास्ते से 2. वर्षा प्रारंभ होने पर भी 3. स्नान करने को

नै पधारीया । मेळो चोको[1] भरीजीयो । तळाब में नाळेर नांकीया । श्रौर तळाब में घड़ा ऊंदो नषाय ऊपर दीया घराय तिराया ।[2] नै दीयां री लोय[3] ऊडावण नै गीळीयां वाही । श्रौर नाजर हरकरण रा नोरा में छुट वाळां[4] नै श्रासो पायो ।[5] नै थाळ पघरीजीया ।[6] दूजां ने ही जीम्हाया । नै पाछली रात रा वाग दाषल हुवा ।

संमत १९०६ रा श्रासोज वद १ श्रजंट मालकम साहब हजूर में श्राया.। २ घड़ी बतळावरण हुई ।

श्रासोज वद ८ व्यास श्रभैरांम विसनूरांम रो चलीयो[7] थो सो श्राज उण रा बेटा नै श्रासरीवाद हुई नै उण रा बाप नै कुरब पांचु था सो सजीया ।[8]

वद ११ श्रजंट मालकम साहब श्राया । २ घड़ो बतलावरण हुई ।

श्रासोज वद १२ बड़ा महाराज श्री मांनसिंघजी रौ सराद हात सूं सारायो । नै वीरांमरण ४०० षीर, षाजां माजी रा वाग में भोजन करायौ ।

श्रासोज वद १३ श्रजंट मालकम साहब श्राबूजी जावे सो सीष करण श्राया । नै वीलायत कांनी री वीजली री कलकते श्राया सो बैठां पछवा फेरी । सो हजूर निजर गुदराई । पछै साहब नै सीष हुई । सौ वद १४ नै श्रठा सुं चढ़ गया ।

संमत १९०६ रा श्रासोज सुद ६ श्रसवारी हुई सू पैली तो तषतसागर नीजर गुदरायो । नै पछै कायलांणै पधारीया सो म्हैलां रो कमठो देषीयो । नै पछै तीषी भाषरी रा चौक में गोळीयां बवाय पाछा मांयलेवाग दाषल हुवा ।

श्रासोज सुद ९ (प्रथम) श्रीजी साहबां री श्रसवारी गढ़ दाषल हुई । नै वाड़ी रा म्हेलां में पधार होम री पुरणावती[9] कीवी । नै ससत्रां री पूजा कीवी ।[10] पछै जनांनी दोढी रा पावड़ीयां ऊपर पदार हाथी घोड़ां री पूजा कीवी । नै पछै माताजी श्री चांवंडाजी पधार भेंट रू० ५) नीछरावळ रू० २)

---

1. श्रच्छा 2. घड़ों को उल्टा तैराकर उन पर दीपक रखवाये 3. दीपक की लौ 4. सामान्य चाकर 5. विशेष प्रकार की शराब (जो यहीं बनती थी) पिलाई 6. थाल परोसे गये 7. देहान्त हो गया 8. बहाल किये 9. पूर्णाहुती 10. शस्त्रों की पूजा की गई

कर गोळ री घाटी रै मारग पाछा वाग (मांयलेवाग) दाषल हुवा। नै दसरावा रो दरबार बगेची में हुवौ। उमराव, मुतसदी, षवास, पासवांनां नै मुजरो ग्रासीरवाद हुवौ। मींदरां रा सहेली दूपट्टा पदरीजीया। व्यास तिलक, प्रोहित ग्रारती कीवी। पछै सारां री नीजर निछरावळ हुई। नै दरबार बोड़ नै वीछायत रै लारली कांनी पांतीयो हुवौ।[1] श्रीजी वीराजीया। नै सिरदार जीमीया। पछै सिरदारां नै सीष हुई। ग्राप मांय पधारीया।

ग्रासोज सुद ६ (दूजा) श्री रांमचंद्रजी री ग्रसवारी रांवरण मारण नै पधारीया। नै श्रीजी साहबां री ग्रसवारी मांयलेवाग सूं हाती ग्रसवार हुया। नै षवासी में कंटाळिये ठाकुर गोरधनदास सींभूसिंघोत चंवर करण नै बैठो। सो सीरे बजार हुय जाळोरी दरवाजे हुय बारै पधारीया। नै बारै पधारीयां पछै घोड़ै सवार हुय बाईवाळ भैसे नै हात सुं बुड़छी[2] बाय रांवरण मर चुकां पंछै पाछी ग्रसवारी उरणीज मारग हुय मांयलेवाग दाषल हुवा।

ग्रासोज सुद १० कन्नोज कांनी पिंडत बाजपेय बदरीनाथ, सींघवी समरथराज ग्रलवर सूं म्हैलीयो थो, तिरण रा रू० ४) रोजीना तो श्री हजूर में पैला सज गया था नै हमार नोरता[3] में ग्रठारै भुजा माताजी रो सरूप चम्रतकारो वरणा प्रस्थान कीयो। नै विरामरण री वरणीयां १०० ग्रंदाज हुई सो ग्राज माताजी रो उथापन कर ग्राहोर री हवेलीं सूं ग्रसवारी माताजी री हुई जिरणां री जळेब में[4] श्री दरबार सुं मुतसदी, षवास, पासवांन नै लवाजमो म्हेलीयो। सो ग्रसवारी गुलाबसागर रै नजदीक पधारीयां री मालम हुई। तरै दरबार दरसरण करण रौ फुरमायौ। तरै माताजी रौ स्वरूप मोटो थो। सु बाग री पोळ में मायो न्हीं। तरै बारै पधरायो। पछै बाग में जावतो हुय सारां नै बारे ले कनातां बंद गई। सो श्रीजी साहब जनांना सहेत दरसरण कीयो। नै भेंट रो हुकम हुवौ। सो बदरीनात नारी ग्ररज कराई जिरण सूं भेंट मोकूब[5] रही। पछै श्रीजी साब तो वाग में द्राषल हुवा। नै माताजी री मुर्थ[6] गुलाब सागर में प्रवेस कराई।

संमत १६०६ रा काती वद ६ पोकरण ठाकुर वभूतसिंघ सालमसिंघोत घर सुं ग्राज ग्रायौ, तिरणां नै मुजरो हुवौ। नै मांहाराज कंवार श्री

---

1. भोजन की व्यवस्था हुई   2. बरछी   3. नवरात्रा   4. जलूस के ग्रग्रभाग में
5. स्थगित   6. मूर्ति

जसवंतसिंघजी नै अंगरेजी भणावण[1] रो अजंट साहब केयो। सूं कसमीरी पिंडत सिवनारांण बाड़मेर थो जिण नै सुपारस कर रूपीया १००) रो म्हीनो कराय अंगरेजी भणावण नै राषीयो।

काती वद १४ मांयलावाग में वगेची में दरबार हुवौ। मिंदरां रा दुपटा सहेली पदरीजीया। व्यास तिलक, प्रोहित आरती कीवी। सदामंद मुजब पांतीयो हुवौ।

संमत १९०६ रा काती सुद १० हातीयां री लड़ाई गिरदीकोट में अडंग री कराई। नै श्री हजूर साहब कुरसी बीछाय साळ रै डागळै[2] विराजीया। नै जनांना सिरदार डागळां ऊपर गुलाबी रंग री कनातां रूपे रे जासीयां बंदी जीणां मां कर जनांना सीरदारां निजर गुदराई।[3] १ घड़ी तांई लड़ाई हुय्य पछै हाती सुं दर गज री साट मारी, १ घड़ी तांई हुई। पछै असवारी मांयलेवाग दाषल हुई।

काती सुद १२ श्रीजी साहबां री असवारो कायलांणे पधारी नै रात उठै हीज रैणो हुवौ। नै सुद १४ पोकरण ठाकुर कायलांणे हाजर हुवा, तिणां नै मौसर हुवौ। नै पछै असवारी मांयलेवाग दाषल हुवा।

षजांना रो पोतदार नाथावत व्यास देवकिसन पोतदारी संमत १८७७ में हुई जठा पछै उतरा चढी हुई न्हीं।[4] जिण सुं जोर में आय गयो।[5] तरै सिंघवी फौजराज अरज कर पोतदारी जबत कराय नै कैद कराया दीया। तिण रै च्यार छव महीना रै बाद पेसकसी रा रू० ठैर पाछी पोतदारी बाल हुई।

संमत १९०६ रा मीगसर वद ५ गुलर रा ठाकुर वीसनसिंघ गोपाळसिंघोत नै घर रो सीष रो मुजरौ हुवौ।

मीगसर वद ६ पोकरण रा पटायत नै बगेचो में रात रा मौसर हुवौ।

वद ९ सैर रा म्हाजनां नै षुमां[6] नै मांयलेवाग में बगेची रा हवद ऊपर श्रीजी साहब विराज नै बुलाया। सो ठावा-ठावां री निजर तो हाथ सुं लीवी नै बाकी रां री निजर दोढ़ीदार लिवी। नै षुमां—सुनार, कसारा, दरजी, छींपा,

---

1. अंग्रेजी भाषा की शिक्षा देने 2. छत पर 3. हाथियों की लड़ाई देखी 4. उसमें कभी परिवर्तन नहीं हुआ 5. गर्व करने लग गया 6. कामगर जातियें

मोची, पिंजारा, षटीक वगैरे आपरा किसब[1] मुजब री चीजां निजर कीवी। सारां नै षातरी फुरमाई। घड़ी दोयेक सु सीष दिवी।

मीगसर वद १२ असवारी जनांना समेत मांयलावाग सूं बाळसमंद दाषल हुई।

संमत १९०६ रा मीगसर सुद १ पोकरण रा ठाकुरां नै उलोड़ा वाग में मौसर हुवौ।

सुद ४ जैपुर सु कांदलोत पदमसिंघ सेषावत, मोवणसिंघ, पंचोळी उदैचंद अठै बाईजी श्री चांदकवर बाईजी रा सगपण मुदे[2] अठै आया। तिणां ने वगेची में मौसर हुवौ। सो इणां सगाई रो टीको मेलण री अरज कीवी। पछै इणां नै सीष हुई।

सुद १० असवारी सिकार री हुई, सो महामींदर कनै होय उदैमिंदर कनै फकीर रा बाड़ीया में सूर रौ भालां सूं सिकार कराय पाछा उणीज मारग होय बाळसमंद दाषल हुवा।

सुद १३ अजंट मालकम साहब आबूजी सु आया। तिणां रै सांमा दिवांण बगसी वगैरे संरसता मुजब गया।

मोगसर सुद १५ बाईजी श्री चांदकवर बाईजी री सगाई जैपुर माहाराज रांमसिंघजी सु हुई, जिणरो टीको ले ईतरा जणा आज गया सो टीका री वीगत लिषणी[3]........................................................................

संमत १९०६ रा पोस वद १ बाळसमंद श्री हजुर में अजंट साहब आया, सो सदामंद मुजब सांमा पधारीया। सु बगेची में विराज घड़ी तीनेक वतळावण होय नै सीष हुई।

पोस वद १४ असवारी सिकार री हुई। सो गांव केरू री सींव में पधारीया। सो गांव चांवंडा नजीक थो जठै माताजी श्री चांवंडाजी रा दरसण करण नै पधारीया सो भेट रू० ५) नोछावर २) कीया। नै उठै

---

1. हुनर 2. सगाई करने बाबत 3. विगत के लिये रिक्त स्थान छोड़ा गया है

मिंदर में तासळी पधराई ।[1] पछै उठा सुं पाछा गांव केरू पधारीया, सो उठै धांधल पीरदांन फलसा बारै सांमो आय निजर निछरावळ किवी । पछै कोटड़ी में पधारीया । अर तासळी री तयारी पीरदांन री तरफ सुं हुई । नै ठावा आदमी साथै था जिणा रै षांड रो सीरौ नै विणज री तयारि हुई । नै बाजे लोक सर बाले रै लाफसी, सु सारा जिमीया । पछै उठा सुं असवारी हुई, सो कायलांणे होय बाळसमंद दाषल हुवा ।

पोस वद ८ अजंट मालकम साहब बाळसमंद श्री हजूर में आया सो घड़ीक बतळावण होय सीष हुई ।

पोस वद १४ आसोप, हरसोळाव, लोटोती बाजोली रा ठाकुरां नै घरां सुं आया तिणां नै मुजरो हुवौ । नै श्रीजी साहबां री असवारी सूरसागर पधारी सो अजंट साहब तळाब रा बांवळीया तांई सांमा आया पछै बंगला में पधार उठै विराज घड़ी दोयेक इकंत बतळावण हुई । पछै असवारी उठा सु बाळसमंद दाषल हुई ।

वद अमावस अजंट मालकम साहब नागौर जाय सो बीकानेर नै मारवाड़ री सरहद रा फैसला करण मुदे, तिण री सीष करण नै श्री हजूर में आया । सो घड़ा दोयेक बतळावण[2] होय सीष कर नागौर नै चढ़ीया ।

संमत १९०६ रा पोस सुद २ असवारी कायलांणे सिकार रै मुदे पधारीया, सो पाछा रात रा बाळसमंद दाषल हुवा ।

सुद ७ सीकतर हाटकासल साहब सरहद[3] रा फैसला करण मुदे अजमेर सुं अेरणपुर री छावणी जावे तिण री सरभरा[4] रा कागद जैतारण, सोझत, पाली, देसूरी रा हाकमां नै लिषीजीया ।

पोस सुद १० सिकार री असवारी कायलांणे हुई, सो पाछी रात रा बाळसमंद दाषल हुवा ।

संमत १९०६ रा माह वद १ असवारी जनांना समेत बाळसमंद सुं कायलांणे पधारीया ।

---

1. भोजन किया 2. बातचीत 3. सीमा सम्बन्धी 4. खातिर तवज्जो

वद ५ कायलांणे बडोड़ा भाषर कनै पधार हाका री सीकार[1] कराय पाछा मैलां दाषल हुवा ।

वद ६ तथा ७ नै श्री हजूर में गोठ हुई सो मैलां रा मुंढा आगै[2] पांतीयो हुवौ । नै श्रीजी साहब विराजीया नै आसोप, कंटाळीयो, लांबीयां रा ठाकुर नै मुंदीयाड़ रा बारठ हाजर था । जिणां नै आसो पायौ नै षवास, पासवांनां नै आसो पायौ । नै पातरीयां, भगतणीयां रो गावणो हुबो कीयौ ।[3] नै तासळी पधरीजी । नै उमरावां रै थाळ आया, सो जिमीया । पछै उमरावां नै सीष हुय मांय पधारीया ।

वद ६ असवारी जनांना समेत कायलांणा सुं बाळसमंद दाषल हुवा ।

संमत १६०६ रा पोस सुद १ मुनसी पंचोळी जैलाल रै नीमच री छावणी री वकीलायत हुई, उदैपुर रा अजंट री ।

सुद ७ असवारी बाळसमंद सूं सिकार रै मुदे कायलांणे पधारी । सु पाछी रात रा बाळसमंद दाषल हुई ।

माह सुद ८ नागौर सु अजंट मालकम साहब आया, सो सांमा दिवांण, बगसी बगैरे सरसता मुजब गया । नै साहब सूरसागर दाषल हुवा ।

सुद १२ अजंट मालकम साहब री मिजमांनी हुई, सो रसोवड़ा सुं जिनस तय्यार होय सूरसागर मेलीजी । नै आसा रा गोटंका, पुसपां री छाबां अंतर रीं सोसीयां, पांनां रा बोड़ा वगैरे मेलीजीया ।[3]

माह सुद १४ तथा १५ असवारी नागौरी दरवाजे होय गोळ री घाटी रै मारग कीले दाषल हुई । उठै कमठो निजर गुदराय[4] पाछा नाळा री बारी रै मारग बाळसमंद दाषल हुवा ।

संमत १६०६ रा फागण वद १ सिरीमाळी पोषर री बगेची बाळसमंद सुं दिषणादी जठै चोतरा नीचै विछायत हुई । जठै पैला तो अजंट साहब आय गया था पछै श्रीजी साहब तळाब में नाव में विराज नै पधारीया । उठै घड़ी

---

1. सिकार को बाहर खुले में लाने के लिये बड़ी संख्या में आदमी चारों ओर से हल्ला किया करते थे 2. सामने 3. गाना चलता रहा 4. निर्माण कार्य देखकर

दोयेक बतळावण हुय साहब नै सीष दे पाछा नाव में विराज बाळसमंद दाषल हुवा।

वद ७ अजंट मालकम साहब श्री हजूर में आया। घड़ी दोयेक ईकंत रया। पछै सीष हुई। नै जोधपुर रो गांव लांबीया रो ठाकुर प्रीथीसिंघ भांनीसिंघोत घरां सु आया तिणां नै मुजरो हुवौ।

वद १३ षास हवाला रा डोळीया विरांमण प्रोहीत सांमी जोगीयां री डोळीयां अटकाय दीवो सु अठै घणा दिन सु था सो धरणो वद ११ सु दीयौ सो आज तीजो दिन हुवौ। तिण री मालम हुई कै धरणा नै तीजो दिन है। तरै कोटवाळ सेरकरण नै हुकम हुवो कै इणां नै वांसां सु कुटाय काढ दे। तरै सेरकरण वांसड़ा दे आदमीयां नै मेल कुटाय माकुल कीया।[1]

वद १४ अजंटी रो मुनसी फजररसूल नै बगेची में मौसर हुवौ। घड़ी तीनेक इंकत बतळावण हुवौ। पछै अजंट साहब रै आबूजी जावण री नै इण आपरै घरै जावण री सीष कीवी।

संमत १९०६ रा फागण सुद २ असवारी कायलांणे पधारी। नै सुद ३ जनांनी असवारी कांयलांणे पधारी। नै दिवांण, वषसी, दफतर, षजांनो वगैरे ओधादारां नै सिंघवी अषैराज रै तळाब डेरो करण रो हुकम हुवौ। सो सारां उठै डेरा कीया।

सुद १३ फाग हुवौ, सो कायलांणा री पोळ रै मांयला चौक रूपा[2] रा मुडा ऊपर श्रीजी साहब विराजीया उमराव, मुसदी, षवास, पासवांन हाजर हुवा सु षेल च्यारेक हुवौ। गुलाल री दड़ीयां, नै पुसपां री दड़ीयां सु नै पुसपां री माळावां सिं० फौजराज रा हाथ सु सारां नै दिरीजी।

सुद १४ होळी रो दरबार बड़ला कनै सदामंद मुजब हुवौ। उमराव, मुसदी, षवास, पासवांन वगैरे सारा हाजर हुवा। मिदरां रा दुपटा सेलीयां पधरीज व्यास प्रोहीत तिलक आरती कीवी। पछै सारां री निजर निछरावळ हुई। भगतणीयां, पातरीयां रा तायफा हाजर था जिणां रो गावणो हुवौ कीयौ।

---

1. निकाल दिया 2. रजत

पछै दरबार बोड़ उठै ही चौक में ऊंचो थको[1] पांतीयो हुवौ जठै विराजीया। उमराव मांमुल मुजब बैठा सो अरोगीया। पछै सारां नै सीष हुई।

संमत १९०६ रा चैत वद १ असवारी जनांना समेत कायलांणा सु बाळसमंद दाषल हुवा।

वद ६ होळी रो तमासो करावण नै सैर सु रमाड़ां[2] नै बुलाय वाग री पोळ रा मुढा आगै तमासो हुवौ। नै जाळीयां वाळी कनातां पोळ रै डागळै बंदीज श्री हजूर जनांना समेत विराज निजर गुदरायो। नै इनांम रा रूपीया ५०) दीरीजिया।

वद ८ सील गुड़ला रो मेळो हुवौ, सो श्री महाराज कंवार मेळो देषण नै तळैटी रा मैलां पधारीया।

संमत १९०६ रा चैत सुद २ श्रीजी साहबां री असवारी बाळसमंद सु गढ़ दाषल हुई।

सुद ३ श्री गवरमाता री असवारी किला सु जलूसी सिरे बजार होय गुलाब सागर पांणी पीवण नै पधारी। नै श्री महाराज कंवार री असवारी मेळो देषण पधारीया।

सुद ८ गढ़ ऊपर सू असवारी बाळसमंद दाषल हुई। नै श्री गवरमाता री भोलावणी री असवारी किला ऊपर सु बाळसमंद हुई। दोढ़ी रा मुढा आगे चौक में विछायत होय गवरमाता बीराजी नै सैर रा ही गवर ईसर सारा उठै आया। नै दोढ़ी ऊपरला मैल में जाळी वाळी कनातां बंदीज। श्री हजूर जनांना समेत विराज गवरां रा दरसण कीया। नै सेर रा गवर ईसर दीठ[3] अेक अेक रूपीयो भेंट हुवौ। पछै रात आधी रा गवर् माता री असवारी किले दाषल हुई।

संमत १९०६ रा प्रथम वैसाष वद २ अैमदनगर रा तिरगाला कीसतुरा वगैरे रो तमासो[4] हुवौ।

वद ५ अैमदनगर सु देसाई सांकलचंद अठै आयौ। तिण नै मुजरौ हुवौ।

1. ऊंचे स्थान पर 2. खिलाड़ी लोग 3. प्रति 4. नाटक

वद १३ दफतर री दरोगाई भं० सिरीचंद रै थी सो जबत हुई। नैं दफतर री फड़दां वगैरे नाजर मगनीरांम हसते मालम होणी सरू हुई।

संमत १९०६ रा प्रथम वैसाष सुद ६ तथा ७ पोकरण रा ठाकुर श्री बाईजीसा रो टीको ले जैपुर गया, सो पाछा आया। तिणां नैं मुजरो हुवौ। नैं अध घड़ीक बतळावण हुई पछै घर री सीष रौ मुजरो हुवौ।

सुद १५ आसोप रा ठाकुर नै घर री सीष रौ मुजरो हुवौ।

दुतीक वैसाष वद ६ श्रीजी दुवार महाराज रो पत्र नै प्रसाद ले नै सांचोरो हरगोवींद आयो तिण नै आसीरवाद हुवौ।

वद ९ बाळसमंद रा दौलतषांना रा साळ रै मुढा आगे चौक में श्री हजुर पधार अध घड़ीक उभा रयां नै साळ कनै पोळ फेर करावण रो फुरमाय नै मांय पधारीया।

वद ११ तळाब रा ओटा उपरली साळ में षुरसी ऊपर श्री हजूर विराजीयां। नै हेंटै तबेला रा घोड़ा हाजर था सो चाबक असवारां कनै फीराया।[1] पछै मीढां[2] री लड़ाई हुई सो निजर गुदराय मांय पधारीया।

संमत १९०६ रा दुतीक वैसाष सुद ३ आषातीज रो दरबार बाळसमंद दौलतषांना री साळ रै मुढा आगे चौक में हुवौ। सदामंद मुजब उमराव, मुसदी, षवास, पासवांन सारा हाजर हुवा नै मींदरां रा दुपटा सेली पधरीजोया। व्यास, प्रोहित तीलक आरती कीवी। तायफा हाजर हुवा, जिणां रो गावणो हुवौ कीयो। पछै सारां नै मुजरो होय दरबार बोड पांतीयो विराजीया सु अरोगीया, पछै सारां नै सीष हुई।

दुतीक वैसाष सुद ६ असवारी नागौरी दरवाजे रै मारग कीले पधार कमठो निजर गुदराय पाछा सीगोरीया री बारी रै मारग होय बाळसमंद दाषल हुवा।

सुद ७ मंडोर सु मेळो आवै सु पोळ ऊपरला मैल में जनांना समेत विराज नै मेळो निजर गुदरायो।

---

1. घोड़ों को चक्कर में फिरवाय 2. मैंढ़े

सुद ६ रात पौर गयां भाट वाघा नै फुरमायौ कै अबार असवार मेल आसोपा सुरतरांम नै बुलाव तरै बाघे बारै आय रसालदार मुनालाल रो असवार मेलीयो। तरै असवार रै साथै सुरतरांम दोढी हाजर हुवौ री अरज हुई। तरै मांय बुलायौ नै आसीरवाद हुवौ नै फुरमायौ कै थनै अेक तफे मेलां हां सो जावणो पड़सी। तरै इंण अरज करी—षांवंद मीलावो जठै ही जावणो मंजूर है। जद पाछौ फुरमायौ कै च्यार मुसाहवां नै जमीनां परगने मेलां हां जिण में थनै ही जावणो पड़सी। थारै रथ, घोड़ा, आदमी म्होरो डेरा वगैरे रौ सारो बंदोबसत कर देसां। नै थारै रोटी रो ही बंदोबसत कर देसां। हमें म्हे थारा सु निरंतर[1] राजी हां यु फुरमाय नै सीष दीवी।

संमत १९०६ रा जेठ वद १ षट दरसण री अदालत[2] कवराज भारतदांन रै थी सो जबत होय भाट वाघा रै हुई। नै कवराज पदवी ईनायत हुई।

जेठ वद ९ अैमदनगर रा तीरगालां रो तमासो हुवौ, सो जनांना समेत निजर गुदरायो। नै ईनाम रा रू० ४०) दिरीजीया।

वद ११ बड़ौदा सु जमादार जांम विन अमीन री अरजी ले नै तिरवाड़ी जवांनो, रूघो आया तीणां नै आसीरवाद हुवौ। नै जणा ४ नै आज जमी नापण नै रवाने कीया। आसोपो व्यास सुरतरांम नै भंडारी चांदमल, जोसी सीवनारायण, भंडारी सिरीचंद जिणां साथै रथ ४, रेषळा २, घोड़ा चढण नै ४, षास पायगारा २०, घोड़ा गुसांयां रा पोफा ४, चेला २, चपड़ासी २, डेरा २, साईवांन २, पालड़ीयां २, पोरायत रै फरास वगैरे साथै मेलीजीया। सो गांव डीगाड़ी १, बणाड़ १, वीसलपुर १, तांई तो भोम डोळी री जमीं सांमल नापो। नै धांन रा रूका लीषाय उठावण री दवायती[3] दीवी। नै वीसलपुर आगे तुंगा[4] दोय हुवा सो सुरतरांम चांदमल तो मेड़ता रा प्रगना कांनी गया। नै सीवनारांयण सीरीचंद नागौर रा प्रगना कांनी गया। नै सुरतरांम रे बेटा म्हारांम रा रू० २) रोजीना षासे षजांने सभीया।[5]

वद (अमावस) सोमो तीथो तिण सु श्री हजुर तुलाव विराजीया।[6] तिण में रोकड़ ३७००), म्होरां, २५) तोला, रूपा रा वासण ८००) नै कपड़ो, धांन वगैरे न्यारो।

---

1. सदा ही　2. वह अदालत जिसमें चारण-भाटों आदि के मुकदमें निपटाये जाते थे
3. स्वीकृति　4. टुकड़ियां　5. विशेष सरकारी खजाने से दिये जाने लगे　6. तुलादान किया

जेठ सुद ७ श्री हजूर री वरस गांठ रो समोरथो[1] गढ़ ऊपर सदामंद मुजब हुवौ नै सिरीमाळी विरांमणां री न्यात में बोरा पोकर रो भुवा रो बेटो मनकरण जिण नै मेड़ता रा सीरमाळी न्यात बारै काढ़ दीयो। जिण बावत अठै ही धड़ा था सो विरंमभोज सुद ८ रो होसी जिण सु धड़ा भांगण मुदे मनकरण न्यात री पगरख्यां माथै लीवी।[2] तरै इण ने न्यात में लीयो।[3] नै धड़ा भागा[4] नै सुद ८ विरमंभोज[5] बाळसमंद रो तळाब षाली थो, जिण में हुवौ। षांड रा सीरा रो हुवौ नै सीभु भेळा ही जीमीयो।

और मु० लिषमीचंद री तरफ सु भं० फौजमल जाळोर वाळो जिण ने तो आसोपो सवाईरांम कैद पैला कराय दीयो हौ नै फेर फतैपोळ रो रांजो[6] षड़ो कर सिं० जसरूप नै म्है० मांनमल नै चौकीनवेस मु० मांनमल, भुरट अगरचंद ईतरा जणां ने फेर कैद हुई।

जेठ सुद १३ श्री हजूर री वरसगांठ रो दरबार बाळसमंद दौलतषांना रै मुढा आगे[7] सदामंद मुजब हुवौ नै लोंग, डोडा वगैरे निजर गुदरीज नै बंटीया।

सुद १५ श्रीजी साहब जनांना समेत घाटी नीचला बाग में पधारीया नै चौफेर जाबतो हुवौ।[8] आषो दिन विराजीया। मरजीदानां नै आसो पायो। पातरीयां भगतणीयां रा नाच-गावणो हुवौ। पछे रात रा ऊपर मैलां में दाषल हुवा।

संमत १९०६ रा असाढ़ वद ११ आयसजी श्री पीरागनाथजी महाराज जाळोर में सिधां रा जोगेश्वरां रा धरणा री साथ आया। नै मास ८ हुवा सो नागौरी दरवाजा में सनेसडां में डेरो थो सु आयसजी रो जबाब अेक लाष रूपीया ठैर उदैमिंदर आज पधराया, सो दीवांण मु० लिषमीचंद नै दोढ़ीदार पेमकरण लवाजमो सारो ले जाय, साथै जाय उदैमिंदर पधराया अर जालामंड री अेवज गांव चीपड़ो दीयो।

---

1. मुहूर्त के अनुसार किया जाने वाला समारोह 2. अपना कसूर माफ करवाने को न्यात के सभी लोगों की जूतियें सिर पर रखी 3. न्यात में शामिल कर लिया 4. विभेद समाप्त हुआ 5. ब्रह्म भोज 6. विवाद 7. सामने 8. पर्दे आदि की व्यवस्था हुई

संमत १९०६ रा असाढ़ सुद ४ श्री दरबार री असवारी बाळसमंद सु गढ़ ऊपर पधार श्री चांवंडा माताजी पधारीया सो कींवाड़ मंगळ था सो जाळी में दरसण कीया नै पाछा फतैमैल में पधार हवद भरायौ। फतैमैल दौलतषांना में जाबतो होय सारां नै सुरजपोळ बारै लीया।

नौबतषांनो ओजाजी री साळ ऊपर बैठो नै नोमां सांम तांई जाबतो रयो। नै असाढ़ वद १ सु लगाय नै केई दिन तांई हैजा रो कारण सैर में रयो जिण सु मीनष भागबो कीया[1]।

## संवत् १९०७ का विवरण

संमत १९०७ रा सावण वद २ श्रीजी साहबां री असवारी असाढ़ सुद ४ किले दाषल हुई थी, सो जनांना समेत पाछा आज बाळसमंद दाषल हुवा।

वद ४ तालीम री डावड़ी[2] कुरजी बाळसमंद रांमसरण हुई। जिण नै सींदुक में घाल तास ओडाय कागे दाग हुवौ नै कारज[3] री जळेबीयां मण १६) हुई।

वद ११ श्रीजी साहबां री असवारी कायलांणे पधारी नै रात उठै ही विराजीया नै वद १२ दिन ऊगां महाराज कंवार ही कायलांणे पधारीया।

संमत १९०७ रा सांवण सुद ४ अजंट मालकम साहब आबूजी सु आया जिणां रै पेसवाई में दिवांण, बषसी वगैरे सदामंद मुजब गया नै साहब सूरसागर दाषल हुवा नै डाली री मीठाई वगैरे सदामंद मुजब मेलीजी।

सुद ७ श्रीजी साहब तषतसागर पधारीया सो पठा ऊपर बिछायत हुई जठै विराज तळाव निजर गुदरायो। पोर १ विराजणो हुवो पछै उठा सु कायलांणे रा मैलां दाषळ हुवा।

सुद ८ असवारी कायलांणा सु बाळसमंद दाषल हुई।

सुद १० अजंट मालकम साहब बाळसमंद श्री हजूर में आया, सो श्री हजूर सा बगेचा रै बारणा रै बारै चौक तांई सांमा पधारीया। पछै श्री नाथजी

---

1. मनुष्यों की मृत्यु होती रही 2. गायिकाओं के तालीमखाने की सेविका 3. मृत्यु-भोज

रा मिंदर लारै विछायत हुई, जठै विराजीया । पछै लाठ साहब रे मेलण सारू काठ रा हाथी, घोड़ा, रूपा रा गैणा सुधा[1] नै पुतळीयां वगैरे तयार कराय नवा बंगला में धराया था सो साहब नै साथै ले जाय नै देषाया । पछै पाछा विछायत ऊपर पधार अध घड़ीक इकंत वतलावण होय सीष दीवी ।

सांवण सुद १५ राषड़ी रो दरबार तो हुवौ नहीं । नै व्यास, प्रोहीत नै मांय बुलाय दुपटा सेली पधरीज तीलक आरती होय नै राषड़ीयां पधरीजी । नै पातरीयां भगतणीयां वगैरे उछव सदामंद मुजब हुवौ ।

संमत १९०७ रा भादवा वद ५ नागपांचम रो मेळो मंडोर हुवै जिण नै हुकंम पुगो कै नागौरी दरवाजा रै मारग कोई जाईजो मती । सारा बाळसमंद रै मारग जावजो । नै वाग रो पोळ ऊपर जावतो होय जनांना समेत विराज मेळो निजर गुदरायो । नै पांचु महाराज कंवार ऊपरली दोढ़ी रा मैल में विराज मेळो निजर गुदरायो ।

वद १२ अजंट मालकम साहब आया, सो नाथजी रा मिंदर मुढा आगै सुम्यांना[2] री विछायत हुई, सो साहब जीवणी कांनी गालीचा ऊपर बैठा । नै डावी कांनी महाराज कंवार अदगजा ऊपर विराजीया । पछै उमराव, मुसदी सारा दोढी हाजर था । सो पैला सो उमरावां नै मांय बुलाया, सो मुजरो कर आप आपरी जगा बैठा । नै पछै मुसदीयां ने सरबाले बुलाया नै मुजरो आसीरवाद हुवौ । नै लाठ साहब रो षलीतो मुनसी ने बुलाय बंचायो[3] । घड़ी दोयेक सु उमराव, मुतसदो तो बारै आया नै घड़ी दोय साहब सु इकंत बतळावण हुई । पछै साहब नै सीष हुई । नै लाठ साहब रा षलीता री षुसी री तोपां री सीलकां २१ हुई ।

वद १४ अजंट मालकंम साहब आबूजी नै चढ़ीया ।

संमत १९०७ रा भादवा सुद ११ ठाकुरजी श्री आनंदघनजी री रेवाड़ी[4] किला ऊपर सु गुलाबसागर भुलण नै[5] पधारीया । नै सदामंद मुजब उछव हुवौ ।

संमत १९०७ रा आसोज वद ४ दफतर री दरोगाई बड़ौदा रो पींडत आंनासा नै पाटण रो नागर म्हेतो संकरलाल रै दोनां रै सांमल हुई ।

---

1. गहनों सहित 2. शामियाना 3. पढ़वाया 4. मूर्तियों की सवारी 5. स्नान करने को

वद ६ तथा १० बीकानेर रो गांव भादरां रा ठाकुर कांदलोत हमार जैपुर है जिए री तरफ सु ं सेषावत हुकंमसिंघ नोलसिंघोत रै पटै इलाके जुभणु रो गांव बडेई सु आयो, सो दोढ़ी री पोळ रै मांयला चौक में षुरसी ऊपर विराजीयां मुजरो हुवौ नै ऊभे-ऊभे निजर निछरावळ कर घड़ीक अरज कीवी, पछै सीष हुई।

संमत १६०७ रा आसोज सुद १ आसोजी नौरतां[1] री थापनां[2] री पूजा वाड़ी रा मैलां में सदामंद मुजब हुई। और दिवांण मु० लिषमीचंद नै ताव तो सांवण रा महीना सु ं आवै नै डेरो बाळसमंद हीज रेवै, सो इणां दिनां में अन (अन्न) कम षावे। नै सरधा हट गई[3], तरै नाजर हरकरण नै बुलाय नै कयौ कि म्हारो सरीर हमे बचण रो है नहीं, नै म्हारा टाबरां नै बारै फिरतां नै वरस ४ हुय गया है। सो म्हारै विछवो[4] जासी नै श्री हजूर सायबां रै पीण श्री बाईजी साहबां रै व्याव रो षरच मोटो है जिण रो पीण विराड़[5] म्हारा हाथ सु ं घाल देऊं सो अेक बार इकंत मनै मौसर[6] दिराय सुण लेवे तो म्हारा मन में धोको[7] रैवे नहीं, नहीं तरै धोको रै जावसी। पछै नाजर हरकरण श्री हजूर में जाय अैरा-अै[8] समाचार मालम कीया। तरै फुरमायौ कै बुलाय ला। पछै सुद २ डेरा सु ं पीजस में बैठ दोढी रै बारणै पींजस बोलायो नै मांय नाजरां रै हाथां ऊपर हाथ राष मांय जाय मुजरौ कीयो। तरै षातर मोषळी फुरमाई— थारै जिसो दांनो[9] चाकर दूजो है नहीं, सो सिरकार रै फायदा री कोई कलम हुवै सु बताव। जद इंण मुसदीयां ऊपर विराड श्री हजुर री मरजी देष धराय दियो। जिण री दुजां नै षबर है नहीं। नै आपरै पीण आंक तीषो[10] धर दियो नै पछै हवेली जावण री सीष कीवी। नै वेटां री भोळावणी दीवी। जद फुरमायो— थारा टाबरां नै वादे बुलाय लेसों तु ं कै तो षास रूकौ लीषदां तथा थारा कागद में षातर रा दसकत करदां, जिण री नीरणे नहीं कै षास रूकौ लीषीजीयो या षास दसकत हुवा। पछै लीषमीचंद हवेली आय वादे भला आदमी टावरां नै लैण नै मेलोया। सो आदमी पूगतां ही मुकनचंद वगैरे सारा भाई सलेमाबाद सु ं चढीया, सु सुद ६ नै अठै आय गया। सो मीळाप हुय वातां होय गई। नै सुद ७ नै लीषमीचंद रांमसरण होय गयौ। नै सुद ८ नै सोभावत उमेदकरण नै श्री हजूर सु ं मेल मुकनचंद नै षातर मोषळी[11] कराई।

---

1. नवरात्रा 2. स्थापना 3. शक्ति कम हो गई 4. अलगाव 5. हिस्से का चंदा
6. अवसर 7. अफसोस 8. ठीक यही 9. वृद्ध, समझदार 10. ऊँचा, अधिक
11. बहुत

सुद ९ असवारी बाळसमंद सुं गढ़ दाषल हुई। नै दोफार रा बाड़ी रा मैलां में पधार होम री आरती हाथ सुं कीवी। नै ससत्रां री पूजा कीवी। नै पछै जनांना दोढ़ी रा पावड़ीयां ऊपर ऊभ हाथी, घोड़ा री पूजा कराई। पछै श्री चांमंडा माताजी रा दरसण करण नै पधारीया। भेंट नोछावर सदामंद मुजब हुई। पछै पाछा मैलां दाषल हुवा नै दसरावा रो दरबार फतैमैल में हुवौ, सदामंद मुजब हुवौ। नै पांतीयो सदामंद मुजब हुवौ।[1]

सुद १० श्री रामचंद्रजी री असवारी रांवण मारण री किला ऊपर सुं हुई। नै पछै श्री हजुर साहबां री असवारी हुई। सु फतैपोळ रा चौक में हाथी रा होदा ऊपर विराजीया। नै षवासी में रीयां रा ठाकुर देवीसिंघ सिवनाथसिंघोत बैठा। नै श्री महाराज कंवार सारा ही कीलीषांना कनै हाथी रा इका में विराज सोझतीया दरवाजा रै मारग होय मेळा में पधारीया। नै श्री हजुरसा सिरे बजार होय जाळोरी दरबाजा बारै पधार घोड़े असवार होय बाहीवाळ कर पाछा हाथी रै हौदे विराज उण हीज मारग फतैपोळ पधार उठै षासा[2] मैं विराज गढ़ दाषल हुवा। नै तोपां री सिलकां सदामंद मुजव छुटी नै पछै रात रा नाळा री बारी रै मारग होय बाळसमंद दाषल हुवा।

संमत १९०७ रा आसोज सुद १४ असवारी जनांना समेत बाळसमंद सुं कायलांणे दाषल हुवा।

संमत १९०७ रा काती वद ४ मुं० मुकनचंद लिषमीचंद रा नै दिवांणगी रो दुपटो हुवौ। नै इण रा भाई समरथमल, कुनणमल नै मुजरो हुवौ।

काती वद १२ कायलांणा सू असवारी जनांना समेत बाळसमंद दाषल हुवा।

वद १४ दीवाळी रो दरबार बाळसमंद रा दौलतषांना वाळी साळ रै मुढ़ा आगे चौक में हुवौ। सदामंद मुजब।

संमत १९०७ रा काती सुद ६ बड़ा साहब ज्यांन लुर साहब जोधपुर आया सो सरभरा[3] मारग में करावण मुदै पंचोळी सिवदास नवलविहारी रा नै मेलीयो, सो आज चढ़ीयो।

---

1. हमेशा की तरह पंक्तिबद्ध भोजन की व्यवस्था हुई 2. विशेष प्रकार की पालकी
3. खातिर

संमत १९०७ रा मीगसर सुद १४ बुध, बड़ो साहब ज्यांन लुर साहब जोधपुर आवे, तिण री पेसवाई में गांव रोयट तांई सांमा दिवांण मु० मुकनचंद बषसी सिंघवी फौजराज नै आसोप ठाकुर नै रास ठाकुर गया। नै श्री हजूर साहब पेसवाई में पधारण री तयारी करी तरै सिं० समरथराज साहब सु ईतला कीवी। तरै साहब कही—हमारे तप[1] की बेमीरी है सो श्री हजूर सा नहीं पधारें। तरै असवारी मोकुब रही। नै साहब पींजस में सुता सोझतीये दरवाजे होय सिरे बजार होय सूरसागर दाषल हुवा।

मीगसर सुद १५ बड़ा साहब श्री हजूर में तांमजांम[2] में बैठ ने आया। नै अजंट साहब साथै घोड़े असवार होय आया। नै श्री हजूर षुले षासे विराज चवांणां री साळ तांई सांमा पधारीया। उठै मुलाषात मांमुली हुई। बड़ा साहब टोपी उतारी नै पछै साहब तो सुरजपोळ रै बारणै उतर गया। नै श्री हजुरसा षासा सु सिणगार चौकी कनै उतरीया। जठै साहब हीलारा सु आय गया सो वातां करतां फतैमैल मसंद सुम्यांना री विछायत हुई जठै विराजीया घंटो १ बातां हुई। पछै अंतरपांन होय साहब नै सीष हुई।

संमत १९०७ रा पोस वद १ श्री हजूर साहब री असवारी सूरसागर बड़ा साहब रै डेरै पधारे। तरै पैला बड़ा साहब रो सीकतर[3] श्री हजूर में आय असवारी री अरज करै। पछै असवारी होण रो सरसतो है सु उण दिन परबारा श्री हजुर बाळसमंद सु नाळा री बारी पधारीया। नै सोकतर आवै। सिकतर साथै न्हीं। जिणरी अवेज में अजंट मालकम साहब नै अजंटी रो मुनसी फजर रसूल दोनु जणा नाळा री बारी तांई आया। कै-कारण सीकतर नहीं जावण सु तकरार षड़ी होय गई। सो दुतरफी मेटण[4] वासते अरज कर उठा सु असवारी कराई। नै बड़ो साहब तांमजांम में बैठ जोसीयां री बगेची रा बुरज तांई सांमा आया। नै श्री हजूरसा पिण षुले षासे विराजीया सो मुलाषात कर सूरसागर पधारीया। घड़ीक विराज नै पछै उठा सु बाळसमंद दाषल हुवा।

पोस वद ३ बड़ा साहब ज्यांन लोर साहब नै अजंट मालकम साहब बाळसमंद आया। सो दिवांण बषसी घाटी तांई सांमा गया। पछै श्री हजूर में आय मुलाषात कर घड़ी दोढ़ेक इकंत रया।

---

1. बुखार  2. विशेष प्रकार की पालकी  3. सेक्रेटरी  4. दोनों तरफ की गलत फहमी मिटाने को

वद ४ बड़ो साहब नै मीम नै अजंट साहब तीनू हाथी ऊपर बैठ नै तळाव तषतसागर देषण नै गया ।

वद ५ वाभा लालसिंहजी हरसोर सु उदैपुर गया, विना सीष[1] । तरै लारै गांव हरसोर सनेड़ीयो जवत कर दिया था नै बड़ा साहब उदैपुर गया था तरै रांणाजी नै मेवाड़ रा सिरदारां रै वासते कयौ । तरै रांणाजी पाछौ कयौ कै लालसिंघजी महाराज मांनसिंघजी रा फरजन है । जिणां रा गांव षोस नै काढ़ दीया जिणां रो तो आप केणो करो[2] नहीं नै म्हांनै सिरदारां रै वासते बार-बार कहो । जद साहब कही कै मैं जोधपुर जाऊंगा जब लालसिंघजी का वकील हमारे पास भेज दीजो । सो लालसिंघजी रो वकील अजमेर रो कायथ लालो चंदलाल आगे लुर साहब जैपर में अजंट था जद चंदलाल जैपुर रा राज री तरफ सु इंणा कनै नायब वकील थो । जिण नै लालसिंघजी वकील अठै मेलीयो, सो उण रा केणा सु बड़ो साहब श्री हजूर में लालसिंघजी रै वासते केणो कीयो । जद फुरमायौ— उणां नै बुलाय लेसां जद कै महीनां रै बाद लालसिंघजी अठै आया नै विदियासाळ में उतरीया । नै कोटवाळ सेरकरण री मारफत मांयला रूपीया बाकी था जिणां री षंदीयां[3] हुय पटा रा चारू गांवां री उठांतरीयां हुई ।[4] नै बड़ा साहब रो कूच होय डेरा गांव बणाड़ हुवा । नै अजंट मालकम साहब रा डेरा गांव सथलांणे हुवा । सौ मालांणी री तरफ जसोल होय मीम विलायत सु आवै तिणरै सांमा पालणपुर जासी । मुकांम २ रया । पछै पालड़ी, दासपां, भीनमाळ नै मांलवाड़ै, बांकडीये, वडगांव, दांतीवाड़े, पांथीवाड़े होय पालणपुर गया ।

नै मीम पालणपुर आय गई । पछै पालणपुर रा नबाब साहब सु मिलण नै आया । नै साहब पीण पाछा नबाब सु मीलण नै गया । नै नबाब री तरफ सु साहब रै जाफत[5] हुई । नै पालणपुर सु कूच कर सीरोही डेरा हुआ । उठै रावजी साहब सु मुलाषात करण नै आया । नै साहब ही गढ़ में रावजी सु मुलाषात करण नै गया । पछै उठा सु डेरा अेरणपुर री छावणी हुवा । नै छावणी सु डेरा गांव सादड़ी हुवा । नै उठा सु डेरा रांणपुरजी[6]

---

1. विदाई की आज्ञा मांगे बिना 2. इस सम्बन्ध में महाराजा तखतसिंह को आप उल्हाना नहीं देते 3. किश्तें 4. जब्ती हटाली गई 5. दावत, मेहमानवाजी 6. रणकपुर

हुवा। नै मुकांम आठ हुवा। रांणपुरजी में ज्यांन (जैन) रो मोटो मिंदर है। दोय-दोय सौ गज समचोरस है। अर च्यार तथा पांच षण[1] रौ मिंदर बडो तारीफदार[2] है। मिंदर रै थांभा १६० घणी लागत[3] रौ है। सो साहब देषण नै गया। उठै घांणेराव रा ठाकुर अजीतसिंघजी कांम रै मुदै आया नै पांच तथा दस सिरदार तथा वकील श्री हजूर री नालस[4] करण नै आया। नै कही—म्हांरा गांव विनां कासूर जबत कर राषीया है। जद साहब कही—हम जोधपुर जावेंगे जब पोकरण के ठाकुर कुं बुलाकर मुनासब फैसला करा देंगे।

जद उण अरसा में आउवे रा ठाकुर रा भला आदमी साहब कनै ठाकुरां रो कागद ले आया। नै साहब ने कही—आप आउवे होकर पधारो। तरै उठा सुं आउवे गया। ठाकुर कुसालसिंघजी कोस दोय सांमा आया। मुकांम दोय उठै रया नै दोय दिन ही मिजमांनी हुई। पछै पाली आया। नै पाली में गीरांट साहब विलायत सुं आया तिणां सुं मुलाषात कीवी। पछै वद ७ अजंट साहब जोधपुर आया। तिणां री पेसवाई में दिवांण बषसी—वगैरे सदामंज मुजब गया। नै साहब नै श्री हजूर सा पोकरण रा ठाकुरां नै बुलाया, सो आय हाजर हुवा।

पोस वद १३ रास रा ठाकुरां नै घरां री सीष रो मुजरो हुवौ।

वद १४ नीबाज रा ठाकुरां नै मौसर होय घड़ीक बतळावण हुई।

वद अमावस रीयां रा ठाकुरां नै मौसर होय घड़ीक बतळावण हुई।

संमत १६०७ रा पोस सुद ४ आसोप रा ठाकुरां नै मौसर होय बतळावण हुई।

सुद ५ आउवा रा ठाकुरां नै मौसर होय बतळावण हुई।

सुद ७ जांमनगर सु विरांमण मेता मणीसंकर नै चारण बिजो आज अठै आया तिणां रै अेक दिन री सरबरा बळ नै घोड़ां रै धांन घास रातब[5] मेलीजी।

सुद १० निबाज रा ठाकुरां नै घर री सीष रो मुजरो हुवौ।

---

1. मंजिलें 2. प्रशंसनीय 3. बहुत कीमत का 4. शिकायत 5. लापसी नुमा घोड़ों की खुराक

संमत १९०७ रा माह वद ४ जांमनगर सु मेतो मणीसकर नै चारण आया तिणां नै बाळसमंद मुजरो होय निजर निछरावळ हुई । नै उणां षलीतो मालम कीयो । घड़ीक बतळावण होय सीष हुई । नै डेरो सैर में मांयलेवाग में पासवांनजी री सेवा विराजती[1] उण मकांन में हुवौ ।

माह वद १० भाद्राजण रा ठाकुर नै मौसर होय घड़ी दोयेक बतळावण हुई ।

वद १२ सिं० समरथराज नै वड़ा साहब कनै चढण रो मुजरौ हुवौ ।

वद १४ जांमनगर रा म्हेता मणीसंकर नै चारण विजा नं मौसर होय मुजरो हुय घड़ीक बतळावण हुई ।

संमत १९०७ रा माह सुद ३ बाळसमंद वाग में मोटोड़ो बंगलो तिण रै ऊपर मैल हुवै[2] जिण सु वाग में मजूरां वगैरे री फेट[3] मुदे श्रीजी साहब जनांना समेत वारला बाग में डेरा षड़ा हुवा जठै दाषल हुवा ।

सुद १० भाद्राजण रा ठाकुर नै नीमा सांमा[4] रा मौसर होय बतळावण हुई ।

संमत १९०७ रा फागण वद ३ रियां रा ठाकुर नै रात रा मौसर होय बतळावण हुई ।

फागण वद ७ अजंट मालकम साहब आज अठै आया । तिणां री पेसवाई में मुसायब सदामंद मुजब गया ।

वद ९ अजंट मालकम साहब बाळसमंद आया सो बारला वाग में डेरा षड़ा हुवा, जठै विछायत हुई । जठै विराज साहब सु घड़ी दोयेक बतळावण हुई इकंत पछै अंतरपांन होय सीष हुई ।

वद ११ उमरावां नै घरां सु आयां रो मुजरो हुवौ—आउवौ, पोकरण, आसोप, बगड़ी, आहोर जसवंतसिंघ सगतीदांनोत, पालासणी ठाकर रिड़मलसिंघ, नीबाडा रा ठाकुर, वांसीयां ठाकुर दुरजणसिंघ, वासणी ठाकुर करणसिंघ ।

---

1. पासवान गुलाबराय द्वारा स्थापित मन्दिर की इमारत 2. बंगले पर महल का निर्माण कार्य होता है 3. काम करने वाले मजदूरों की दृष्टि पड़ती है 4. संध्या समय

वद १२ लाट साहब २ तोपां श्री हजूर में मेली तिणरी लिषावट[1] तो आगे षलीतो आयो जिण में आय गई थी। नै आज फिरंगी सारजंन तोपां ले आयो। सो आज श्री हजूर में निजर गुदरावण नै अजंट मालकम साहब आया। सो साहब रो डेरो बाळसमंद आवतां सड़क रै मारग मंडोर कांनी फंटै जठै जिवणी बाजू चौक पड़ै जठै फरासषांना सु डेरो षड़ो हुवौ जठै तोपां लाय हाजर कीवी नै साहब डेरां में आय गया नै अजंट साहब ही बाळसमंद बारला बाग मांय सु असवारी हुई जठा तांई सांमा आया। सो उठा सु असवारी साहब रै डेरै पधारी सो बिछायत होय विराजीया। नै मुढा अगाड़ी तोपां थी तिणरी सिलकां सारजन साहब ऊभा रै[2] अंगरेजी गोमलदाजां कनै कराई। पछै घड़ीक नै श्रीजी साहब नै अजंट साहब तोपां कनै पधारीया सो तोपां रो सांमांन पेटीयां थेलीयां वगैरे निजर गुदराई। पछै पाछा पधार विछायत ऊपर विराजीया नै तायफो सैर रो साहब री तरफ सु हाजर हुवौ। तिणरौ[3] नाच हुवौ नै साहब श्रीजी रै अंतरपांन कीया, पछै असवारी तो बाळसमंद दाषल हुवा नै अजंट साहब सूरसागर गया। नै तोपां लावण वाळां नै इंण मुजब दिरीजीया—सारजन साहब नै रू० ६००), गोलमदाजां नै रू० २००), षलासीयां नै रू० ४५)

फागण वद १४ घड़ी दोयेक दिन लारला रा अजंट साहब बाळसमंद आया। घड़ो दोयेक इकंत बतळावण हुई।

संमत १९०७ रा फागण सुद १ अजंट साहब री मिजमांनी हुई सो आया। बारला बाग मांयली बगेची रै पैली कांनी विछायत हुई जठै विराजीया। नै साहब सु बतळावण घड़ीक हुई। पछै श्रीजी साहब तो नवो बंगलो हुवौ जठै पधार गया नै साहब रै रसोवड़ा सु षांणो तयार होय आयो सो षायो। पछै श्रीजी साहब पाछा पधार विछायत ऊपर विराजीया। घड़ी दो-ढेक फेर साहब सु बतळावण हुई। पछै अंतरपांन होय सीष हुई।

फागण सुद ६ भादराजण रा ठाकुरां नै घर री सीष रो मुजरो हुवौ। नै दूजे दिन पोकरण ठाकुर री हवैली ठाकर सु मिलण नै गया। जठै सिरदारां रा वकील सारा ही हाजर था जिण बषत गांव भदोरा रो चारण सांदु भोपाळदांन भाद्राजण रा ठाकर रै ऊपर कटारी बाई सो ठाकुर रै तो छिलती

1. लिखित सूचना 2. पास में खड़े रहकर 3. नाच-गाना करने वालों का समूह

